ह्रीः

# दुर्लभबौद्ध ग्रन्थशोधपत्रिका

# Journal of Rare Buddhist Texts Research Project

## 29

दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना
केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान
सारनाथ, वाराणसी
2000

ह्रीः

# दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध पत्रिका

## 29

सम्पादक

एस० रिनपोछे
निदेशक

जनार्दन पाण्डेय
कार्यकारी योजना निदेशक

दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना
केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान
सारनाथ, वाराणसी

बुद्धाब्द २५४४ वैशाख पूर्णिमा ख्रीस्ताब्द २०००

२९वाँ अंक, ५५० प्रतियाँ, २०००

मूल्य : रु० ८०.००



प्रकाशक :

केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान,
सारनाथ, वाराणसी-२२१ ००७

मुद्रक :

शिवम् प्रिन्टर्स
सी० २७/२७३, इण्डियन प्रेस कालोनी
मलदहिया, वाराणसी-२२१ ००२

# Dhīḥ

# Journal of Rare Buddhist Texts Research Project

## 29

*Editors*


**S. RINPOCHE**
Director

**JANARDAN PANDEY**
Acting Project Director



RARE BUDDHIST TEXTS RESEARCH PROJECT
Central Institute of Higher Tibetan Studies
Sarnath, Varanasi

B.E. 2544 VAIŚĀKHA PŪRṆIMĀ C.E. 2000

# धीः XXIX

## विषयानुक्रमणी



•

चित्तमात्रमिदं सर्वं मायाकारसमुत्थितम् ।
ततः शुभाशुभं कर्म ततो जन्म शुभाशुभम् ॥

यथा दीपो घटान्तःस्थो बाह्ये नैवावभासते ।
भिन्ने तु तद्घटे पश्चाद् दीपज्वालाभिभासते ॥

स्वकाय एव हि घटो दीप एव हि तत्त्वकम् ।
गुरुवक्त्रेण संभिन्ने बुद्धज्ञानं स्फुटं भवेत् ॥

(उद्धृतं- चर्यामेलापकप्रदीपात्)

# दुर्गतिशोधनयमान्तकस्तोत्रम्

[ यह दुर्गतिशोधनयमान्तकस्तोत्र इंस्टीच्यूट फॉर एडवांस स्टडीज ऑफ वर्ल्ड रिलिजन्स, न्यूयार्क से प्राप्त 'यमारिसंक्षिप्तपूजाविधि' नामक अप्रकाशित पाण्डुलिपि से लिया गया है तथा लोकनाथसुन्दराष्टक नामक स्तोत्र न्यूयार्क से ही प्राप्त 'लोकेश्वरगाथासंग्रह' नामक अप्रकाशित पाण्डुलिपि से लिया गया है। ]

ॐ वज्रतीक्ष्ण-दुःखच्छेद-प्रज्ञाज्ञानमूर्तये ।
ज्ञानकाय-वागीश्वर-अरपचनाय नमो नमः ॥1॥

नमस्तेऽस्तु महावज्र प्रीतिवज्र वशङ्कर ।
वज्रतेजो महातेजो ज्वालाप्रभ यमान्तकृत् ॥2॥

वज्रघोर महाघोर घनप्रभ महाघन ।
आकाशसम सर्वाश सर्वाशापरिपूरक ॥3॥

वज्राभिषेकतत्त्वज्ञ वज्रध्वज गुणोदधे ।
वज्रज्ञान महाज्ञान विद्याकोटिगुणार्चित ॥4॥

हालाहल महाकाल कोलाहलविलासिक ।
वज्रकाम महाकाम काषायकलिनाशक ॥5॥

वेलाचपल दोलाग्र विद्युज्ज्वालास्फुरन्मुख ।
वज्रानलप्रचण्डास्य वज्रप्रद्योतद्योतक ॥6॥

सहस्त्रसूर्यतेजोग्र लोहिताक्षरपानक ।
क्रोधानेकस्फुरद्रश्मि भुजानेक शतायुध ॥7॥

मुखानेक सहस्राक्ष कुटिलाकुटिलाग्रदत् ।
अनङ्गोचितधर्मात्मन् विकल्पाशेषवर्जित ॥8॥

अविद्याघाटक[ स्वामि ]न् रागद्वेषमलान्तकृत् ।
सर्वादिबुद्ध संबुद्ध सर्वान्तक मलापह ॥9॥

वज्र वज्रधरो राजा वज्रवज्र सुवज्रधृक् ।
वज्रकाय महाकाय वज्रपाणे नमोऽस्तु ते ।। 10 ।।

वज्रवज्राग्र वज्राग्र वज्रज्वालामहोज्ज्वल ।
वज्रघण्टामहावेग वज्रायुध महायुध ।। 11 ।।

वज्रपाणे महापाणे वज्रपाणिसुबोधन ।
वज्रतीक्ष्ण महातीक्ष्ण महामहमहोदधे ।। 12 ।।

वज्रपद्म महाबोध बोधिबुद्ध स्वयंभुव ।
वज्रोदार महोदार वज्रमायाविशोधक ।। 13 ।।

वज्रहेतो महावक्र वज्रपद्मविशोधक ।
वज्रक्रोध महाचण्ड वज्रारे दुष्टहन् विभो ।। 14 ।।

वज्रभीम महारक्त वज्रकु[ ट्टिम ]मोघकृत् ।
वज्रवेताड( ल ) वेताड( ल ) वज्रराक्षसभक्षक ।। 15 ।।

असाध्यसाधक साधो वज्रसाधप्रहर्षक ।
वज्रप्रीतिधर वज्रिन् वज्रशूलन्धर हर ।। 16 ।।

रागिन् द्वेषिन् महामोहिन् भवभावप्रभञ्जक ।
शोकदान्त महाबुद्ध बुद्धिबुद्धप्रबोधक ।। 17 ।।

बह्वात्मन् बहुरुपिंश्च वज्रसत्त्व सुवज्रक ।
सर्वार्तिहन् महारुद्र सर्वलक्षणलक्षित ।। 18 ।।

ॐ ह्रीः ष्ट्रीः बीजसंजात त्रैधातुरक्षणोद्यत ।
सर्वधातुमयाकांक्षिन् सर्ववज्रमय प्रभो ।। 19 ।।

।। इति दुर्गतिशोधनयमान्तकस्तोत्रम् ।।

•

# लोकनाथसुन्दराष्टकस्तोत्रम्

भुजे वामे पद्मं शिरसि परिसंख्यानवगत-
द्युतिभ्राजिष्णूष्मं जिनमुकुटशोभापरिचितः ।
गलालम्बिव्यालः कटितटकुरङ्गाजिनधरः
स लोकेशः स्वामी प्रतिदिनमपायादवतु नः ॥ 1 ॥

यदीयाज्ञापूर्वं त्वदितितनयैर्लङ्घितुमरं
यतन्ते तेऽभूवन् दितिसुतगणान् पारगगणाः ।
विनेयानां तेषामुपकृतिमकार्षीत् स्वयमथो
स लोकेशः स्वामी प्रतिदिनमपायादवतु नः ॥ 2 ॥

उदन्वत्पारं यः समगमयदब्धेः खगपथात्
वणिक्सूनुं क्षोणीपतिकमलया योजयदपि ।
ज्वलद्दीपज्वालाविललितवपुर्नाशितरिपुः
स लोकेशः स्वामी प्रतिदिनमपायादवतु नः ॥ 3 ॥

षडर्णोर्जप्तं यत् पिबति मनुजो दीपितियुतः
सबीजं पालाशं भवति विरलं तस्य गरले ।
अहो धन्यं यात्यर्क्षशिखितिथियात्रादि दिवसं
स लोकेशः स्वामी प्रतिदिनमपायादवतु नः ॥ 4 ॥

विमानं सद्रज्जूकृतभुजगराजं प्रतिवसन्
सहाहाहूहूभिः कृतरुचिरवादित्रनिनदैः ।
भुवर्भूःस्वर्मोदं रथचरणघोषैः प्रतिदिनं
स लोकेशः स्वामी प्रतिदिनमपायादवतु नः ॥ 5 ॥

चतुर्बाहुः सारथ्यमभजत [ च ] दाण्ड्यं स्मररिपुः
चतुर्वक्त्रो वन्दित्वममरपतिश्छत्रधृगभूत् ।
विदिग्दिक्पालास्ते रथचरणधुर्याः समभवन्
स लोकेशः स्वामी प्रतिदिनमपायादवतु नः ॥ 6 ॥

त्रिधोत्पाते हेतुः प्रकटयति नेपालविषये
सुरक्षां पञ्चाख्यां सुरशिखरिशृङ्गे प्रतिवसन् ।
चकाराविः स्वाङ्गाद् द्रुहिणहरिमुख्यान् सुरगणान्
स लोकेशः स्वामी प्रतिदिनमपायादवतु नः ।। 7 ।।

परेतेट् स्वर्गेट् को नरकतुषितेशो दिनकरः
सुधांशुः कल्पद्रुर्विविधतनुधारी हयमुखः ।
महाकालो कालोऽमितरुचिगुरुः पञ्चजिनराट्
स लोकेशः स्वामी प्रतिदिनमपायादवतु नः ।। 8 ।।

इयं यावद् बोधेः स्तुतिरमलवंशालिजननी
कृपासिन्धोरङ्घ्र्यम्बुजयुगलयोः शोभितमिव ।
मदीया विज्ञप्तिः कविजयमुनेः सत्कृतिरिव
प्रियत्वे वो भूयादिति कमलपाणिर्विजयते ।। 9 ।।

।। इति श्रीलोकनाथसुन्दराष्टकं समाप्तम् ।।

•

# दुर्लभ ग्रन्थ परिचय

—जनार्दन पाण्डेय—

[ प्रस्तुत अंक में निम्नांकित ग्रन्थों का परिचय दिया जा रहा है—

1. भगवती पञ्चरक्षास्तुति
2. लोकेश्वरगाथासंग्रह
3. समाधिविधि
4. यमारिसंक्षिप्तपूजा
5. चक्रमुखाख्यानपूजाविधि]

## 1. भगवतीपञ्चरक्षास्तुतिः

**ग्रन्थ**—भगवतीपञ्चरक्षास्तुतिः
**संख्या**—MBB-11-16
**पत्रसंख्या**—1-46, **पंक्ति प्र० प०**—5, **अक्षर प्र० पं०**—40
**आधार**—ताड़पत्र, **लिपि**—नेवारी, **पूर्ण** ।

**प्रारम्भ**

ॐ नमो भगवत्यै आर्यमहाप्रतिसरायै

नमो बुद्धाय नमो धर्माय नमः संघाय नमः सर्वतथागतानां सर्वबुद्धबोधिसत्त्वेभ्यः। तद्यथा—ॐ विपुलगर्भे ॐ विपुलविमले विमलगर्भे निर्मलजयगर्भे वज्रज्वालागर्भे गतिगहन्यगुह्यगणविशोधने। ॐ गुणवति गगणविचारिणि मगविनिहत (?) गिरि 2 मिलि शिरगमनि वरगहर गंगा चिरगगलिर गंभ चिरगभीर गहिरगमनि गर गुरु 2 गहरगुरुणि चले गुहाशे 2 गुरु वज्र चिर सुचिर जय विजय सर्वभयविगते..... ।

**अन्त**

स्वस्ति सर्वाणि भूतानि सर्वकालं दिक्षु वः पुण्यानुभावेन देवतानां मतेन नेयार्थः सतीर्थेभ्यः स्वस्ति स्वस्ति वो द्विपदचतुष्पदेभ्यः।

स्वस्ति वो वज्रनामाग्रे स्वस्तिमभ्यागतेषु च ।
स्वस्ति रात्रौ स्वस्ति दिवा स्वस्ति मध्यन्दिने हि ते ।।

सर्वतः स्वस्ति वो भोतु मा चैषा पापमागमत् ।
सर्वसत्त्वाः सर्वयानाः सर्वभूपाश्च खेचराः ।।

सर्वे सुखिनः सन्तु सर्वे सन्तु निरामयाः ।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चित् पापमागमत् ।।

यानीह भूतानि समागतानि स्थितानि भूमावथवा क्वचिच्च।
कुर्वन्तु मैत्रीं सततं प्रजासु दिवा च रात्रौ च चरन्तु धर्मम् ।।

**पुष्पिका**

आर्यमहाप्रतिसरा आर्यमहासाहस्रप्रमर्दिनी आर्यमहामायूरी आर्यमहाशीतवती आर्यमहामन्त्रानुसारिणी एतासां भगवतीपञ्चरक्षास्तुतिः समाप्ता। ये धर्मा......

**विवरण**

इस ग्रन्थ की माइक्रोफिल्म शान्तरक्षित ग्रन्थालय में इंस्टीट्यूट फॉर एडवांस स्टडीज ऑफ वर्ल्ड रिलीजन्स न्यूयार्क से प्राप्त हुई है। इसके नाम में स्तुति शब्द दिया है, किन्तु इसमें पाँचों रक्षादेवियों की धारणी दी गई है, ऐसा प्रतीत होता है। धारणियाँ विस्तृत और विलक्षण हैं। कहीं-कहीं पर एक ही अक्षर या शब्द का उच्चारण 4, 5, 10 या अधिक बार भी करना है, वहाँ अक्षर या शब्द उतनी बार लिखकर वह संख्या भी दे दी है ताकि उच्चारण में भ्रम न हो। अवान्तर पुष्पिकाएं नहीं हैं जहाँ से जिसकी धारणी प्रारम्भ होती है वहाँ उसका नाम देकर ''भगवत्यै महाविद्याराज्यै'' इतना दे दिया है।

**2. लोकेश्वरगाथासङ्ग्रहः**

**ग्रन्थ**—लोकेश्वरगाथासंग्रह

**ग्रन्थकार**—जयमुनि

**संख्या**—MBB 1772-80

**पत्रसंख्या**—14, **पंक्ति प्र० प०**—5, **अक्षर प्र० पं०**—23

**आधार**—नेपाली कागज, **लिपि**—नेवारी, **पूर्ण** ।

**प्रारम्भ**

ॐ नमो लोकनाथाय

**भुजे वामे पद्मं शिरसि परिसंख्या नवगत-**
**द्युति भ्राजिष्णूष्मं जिनमुकुटशोभापरिचितः ।**
**गलालम्बिव्यालः कटितटकुरङ्गाजिनधरः**
**स लोकेशः स्वामी प्रतिदिनमपायादवतु नः ।। 1 ।।**

**यदीयाज्ञापूर्वं त्वदितितनयैर्लङ्घितुमरं**
**यतन्ते तेऽभूवन् दितिसुतगणा पारगगणाः ।**
**विनेयानां तेषामुपकृतिमकार्षीत् स्वयमथो**
**स लोकेशः स्वामी प्रतिदिनमपायादवतु नः ।। 2 ।।**

**अन्त**

**इत्थमेव भवतां नवनुत्या त्रीणि रत्नपदपङ्कजभक्त्या ।**
**सुन्दरोक्तप्रणिधानसुयुक्त्या बोभवीतु सुखितोऽखिललोकः ।। 18 ।।**

**पुष्पिका**

प्रत्येक स्तोत्र की भिन्न-भिन्न हैं।

**विवरण**

इस ग्रन्थ की माइक्रोफिल्म भी इंस्टीट्यूट फॉर एडवांस स्टडीज़ ऑफ वर्ल्ड रिलीजन्स, न्यूयार्क से प्राप्त हुई है। इसमें ललितपदों में रचे गये स्तोत्र हैं, जिनकी पुष्पिकाएँ इस प्रकार हैं—

1 - इति श्री लोकनाथसुन्दराष्टकं समाप्तम्।

2 - इति श्रीघनसुन्दराष्टकं समाप्तम्।

3 - इत्यार्यावलोकितेश्वरभट्टारकस्यानन्दसुन्दराष्टकं समाप्तम्।

4 - इति कुलरत्नपञ्चकं चैत्यराजसुन्दरस्तवं समाप्तम्।

5 - इति श्री त्रिरत्नसुन्दरषोडशी समाप्ता।

**3. समाधिविधिः**

**ग्रन्थ**—समाधिविधि

**संख्या**—MBB-1973-192

**पत्रसंख्या**—11, **पंक्ति प्र० प०**—7, **अक्षर प्र० पं०**—25

**आधार**—नेपाली कागज, **लिपि**—देवनागरी, **पूर्ण** ।

**प्रारम्भ**

ॐ नमः श्रीचक्रसंवराय, ॐ आः हूँ श्रीमत्पादादि०।

**सद्गुरुं यत्प्रसादेन ममायं ज्ञानसम्भवः ।**
**श्रीमते वज्रडाकाय डाकिनीचक्रसंवरम् ।।**

**पञ्चज्ञानाधिकाराय त्राणाय जगतो नमः ।**
**यावन्तो( त्यो ) वज्रडाकिन्यश्छिन्नसंकल्पवन्दनाः ।**
**लोककृत्यप्रवर्तिन्यस्तावतीभ्यो नमो नमः ।।**

ॐ स्वभावशुद्धाः सर्वधर्माः स्वभावशुद्धोऽहम्। शून्यताज्ञानस्वभावात्मकोऽहम्। ॐ आः हूँ झटित्याकारेण शून्यतां भावयेत्।

**अन्त**

ॐ ख ख खाहि खाहि सर्वयक्षराक्षसभूतप्रेतपिशाचोन्मादापस्मारडाक-डाकिन्यादय इदं (मं) बलिं गृह्णन्तु समयसिद्धिं प्रयच्छन्तु यथैव यथेष्टं भुंजथ पिबथ जिघ्रथ मातिक्रमथ, मम सर्वसत्त्वानां च सर्वाकारतया सत्सुखप्रवृद्धये सहायका भवन्तु हूँ 2 फट् 2 स्वाहा। ये० चा० घ० स्तुति० पीठादिपूजा।

**पुष्पिका**

इति समाधिविधिः समाप्तः ।।

**विवरण**

इस ग्रन्थ की माइक्रोफिल्म भी इंस्टीच्यूट फॉर एडवांस स्टडीज़ ऑफ वर्ल्ड रिलीजन्स न्यूयार्क से प्राप्त हुई है। किसी भी साधना के प्रारम्भ में चित्त को एकाग्र करने के लिये शून्यता की भावना से लेकर देवताओं को बलि प्रदान पर्यन्त जो विधान किया जाता है, वही इसमें दिया गया है। ग्रन्थ सुवाच्य तो है, परन्तु प्रतिलिपिकार की अशुद्धियाँ बहुत हैं।

**4. यमारिसंक्षिप्तपूजा**

**ग्रन्थ**—यमारिसंक्षिप्तपूजा
**संख्या**—MBB-11-52
**पत्रसंख्या**—7, **पंक्ति प्र० प०**—9, **अक्षर प्र० पं०**—40
**आधार**—नेपाली कागज, **लिपि**—नेवारी, **अपूर्ण** ।

**प्रारम्भ** (उपलब्ध पत्र से)

तदुपरि लंकारेण भूमण्डलं चतुरस्रं पीतं तदुपरि हूँ-कारेण सुमेरुमण्डलम् अष्टशृङ्गं तदुपरि ह्रीं-कारेण वज्रभूमिप्राकारपङ्कजं तन्मध्ये आःकारेण चन्द्रमण्डलं तन्मध्ये धीःकारेण मञ्जुवज्रं पीताङ्गं पंचचीरं द्विभुजं सव्ये खड्गधरं वामे पुस्तकधरं वज्रपर्यङ्कासनं ध्यात्वा। पुनस्तेष्वेव हृदये चन्द्रमण्डले धीःकारेण सूर्यमण्डलविनिर्गततेजोभिस्त्रैधातुकं संस्फार्य तत्रोत्पन्नप्रज्ञान्तकपद्माकर(न्तक)विघ्नान्तकाचलसुम्भराजमहाबलटक्किराजोष्णीषदचक्रवर्तिनीलदण्डप्रज्ञापारमितादिकबुद्धबोधिसत्त्वान् संचोद्यानीय तत्रैव सूर्यमण्डले प्रवेश्य् मञ्जुवज्रेणैकलोलीभूतं ध्यात्वा....।

**अन्त**

**वज्रेण पीतवपुषा स्फोटयामि त्रिकायजान् ।**
**लंघयेद् यदि समयं विशीर्येत न संशयः ।।**

एषो हि सर्वक्रो[ धा ]नां समयो दुरतिक्रमः ।
जापमात्रप्रयोगेण सर्वकर्माणि साधयेत् ।।

कर्मानुरूपतो वर्णं नोक्तमस्यातिविस्तरात् ।
गुरूपदेशतस्तु स्याच्चिन्त्यं वाञ्छितसिद्धये ।।

ज्ञेयं च यत्नतो धीरैः कुल्यान् पञ्चापि सेवयेत् ।
बल्युपहारयोगेन चतुःसन्ध्यं विधेयमिति ।।

यच्चोद्यते तत्सर्वं यमारये देयमिति गौरवम्।

**पुष्पिका**

इति यमारिसंक्षिप्तपूजा।

**विवरण**

इस ग्रन्थ की माइक्रोफिल्म भी इंस्टीट्यूट फॉर एडवांस स्टडीज ऑफ वर्ल्ड रिलीजन्स, न्यूयार्क से प्राप्त हुई है।

ग्रन्थ में पत्राङ्क अंकित नहीं हैं। प्रारम्भ के कुछ पत्र न होने से अपूर्ण है। मण्डलावाहन, ध्यान, करांगन्यास, पुष्पन्यास, तर्पण, जप, बलिगाथा, अष्टश्मशानादि चक्रपूजा, दुर्गतिशोधनयमान्तकस्तोत्र, सर्वतथागतरहस्यगुह्यसमाजयमारिस्तोत्रादि-पाठ, क्षमार्चना, इतने विषय इसमें आये हैं।

**5. चक्रमुखाख्यानपूजाविधिः**

**ग्रन्थ**—चक्रमुखाख्यानपूजाविधि
**संख्या**—MBB-11-199
**पत्रसंख्या**—19, **पंक्ति प्र० प०**—7, **अक्षर प्र० पं०**—32
**आधार**—नेपाली कागज, **लिपि**—नेवारी, **पूर्ण** ।

**प्रारम्भ**

ॐ नमो यमान्तकाय, गुह्यसमाजतन्त्रोक्तयमारिपूजा। श्रीमद्गुरुवरचरणकमलाय सम्यग्ज्ञानावभासनकराय हूँ।

**नमस्तेस्तु नमस्तेस्तु नमस्तेस्तु नमोनमः ।**
**भक्त्याऽहं त्वां नमस्यामि गुरुनाथ प्रसीद मे ।।**

**न......चिन्ताः किलसौम्यभावाद्विनेय.......... ।**
**इति स्फुटं येन यमारिरूपं कृतं सदा तं प्रणमामि वीरम्।।**

इति सन्दर्श्य कृतसंचयपूजासंभारः। ध्यानमुद्रा। ॐ स्वभावशुद्धाः सर्वधर्माः स्वभावशुद्धोऽहं शून्यताज्ञानवज्र.........। ततः शून्यतानन्तरं धर्माद.........मुद्रां बद्ध्वा यंकारेण वायुमण्डलं..........................त्रिकोणं रक्तं तदुपरि वंकारेण वारुणमण्डलं घटाकारं........।

**अन्त**

रूपस्कन्धे हूँ वेदनास्कन्धे हूँ संज्ञास्कन्धे हूँ संस्कारस्कन्धे हूँ विज्ञानस्कन्धे हूँ स्तुतिः—

**भवशमसमसंगाद् भग्नसंकल्पसंगात्**
**खमिव सकलभावं भावतो वीक्षमाणाः।**
**गुरुतरकरुणाम्बुस्फीतचित्ताम्बुनाथाः**
**कुरुत कुरुत देव्यो मय्यतीवानुकम्पाम् ।।**

आशीर्वादसंहारे रूपस्कन्धाहंकारं भावयेत्। ॐ योगशुद्धाः [सर्वधर्माः] योगशुद्धोऽहं। ततो खचक्रमात्मनि प्रवेशयेत्, ज्ञानचक्रमङ्के तिष्ठन् भुवने लीनं चिन्तयेत्। पाद्यादिपूजा। शताक्षरं। क्षन्तुर्महान्त० अप्राप्त० कृतार्थ० हूँ वज्रमण्डलम्।

## पुष्पिका

इति संपूर्णं चक्रमुखाख्यानपूजाविधिः।

## विवरण

इस ग्रन्थ की माइक्रोफिल्म भी इंस्टीट्यूट फॉर एडवांस स्टडीज ऑफ वर्ल्ड रिलीजन्स, न्यूयार्क से प्राप्त हुई है।

इसमें भी पत्राङ्क नहीं हैं और प्रथम पत्र का जीराक्स स्पष्ट नहीं है। पुष्पिका के बाद भी ''अथातो वारुणीकल्पव्याख्यानं लिख्यते'' कहकर 4 पंक्ति लिखी हैं। आगे के पत्र नहीं हैं।

•

# वाग्विवेक ( मन्त्रतत्त्व )

—जनार्दन पाण्डेय—

[ विगत अङ्क में आचार्य आर्यदेव प्रणीत चर्यामेलापकप्रदीप के द्वितीय प्रकरण कायविवेक (देवतातत्त्व) का संक्षेप दिया गया था इस अङ्क में उसी के तीसरे प्रकरण वाग्विवेक का संक्षेप दिया जा रहा है। ]

वज्रशिष्य—कायविवेक की शिक्षा का प्रकार जान लिया। अब वाग्विवेक की शिक्षा कैसे ग्रहण की जाय और कैसे उसे व्यवहार में लाया जाय, यह बताने की कृपा करें।

वज्रगुरु—हे महासत्त्व! स्कन्धधात्वायतनादि में बताया गया कायविवेक अर्थात् देवताविन्यास सबके लिए सरल है, क्योंकि वह स्थूलयोग है। वाग्विवेक तो अत्यन्त सूक्ष्मज्ञान का विषय है, इसे न महायानी समझ पाते हैं और न उत्पत्तिक्रमचर्या वाले वज्रयानी। अत: सावधान होकर सुनो मैं तुम्हें व्याख्यातन्त्रानुसार वाग्वज्रसमाधि के विषय में विस्तार से बताता हूँ।

वाग्विवेक ही मन्त्रतत्त्व है। इसे समझने से पहले वायुतत्त्व को जानना आवश्यक है, क्योंकि वायुद्वारा ही इसका संचालन होता है। वायुतत्त्व का तात्पर्य है प्राणायाम। इसे सूक्ष्मयोग इसलिए कहा जाता है कि उत्पत्तिक्रम की साधना करनेवाला साधक भी नासिका के अग्रभाग में सरसों के दाने बराबर सूक्ष्म रूप में अपने इष्टदेव (साध्य) की भावना करता है, परन्तु निष्पन्नक्रम समाधि में आनेवाले साधकों के लिए यह क्रम है—

आलि (स्वर) और कालि (व्यञ्जन) को स्त्री, पुं, नपुंसक के रूप में 3-3 अक्षरों में विभक्त करें। त्र्यक्षर का उसी में प्रवेश करावे, स्थिति और व्युत्थान में उसे लगाकर चतुर्मण्डल क्रम से प्राणायामात्मक वज्रजाप किया जाता है। इसी को गुह्यसमाज में कहा है—

**पञ्चज्ञानमयं श्वासं पञ्चभूतस्वभावकम् ।**
**पञ्चवर्णमहारत्नं प्राणायाममितिस्मृतम् ।।**

अर्थात् आदर्शादि पञ्चज्ञानमय, पृथिव्यादि पञ्चभूतस्वभाववाले, सितादिपञ्चवर्णों वाले महारत्नरूप वायु को नासिका द्वारा बाहर निकाल कर नासिका के अग्रभाग में स्थिर करके पिण्डरूप में कल्पना करना ही प्राणायाम कहलाता है।

इसी को सन्ध्याव्याकरणव्याख्यातन्त्रों में वज्रपाणि और तथागत विश्व (सप्त तथागतों में तृतीय) के संवादरूप में इस प्रकार कहा है—वज्रपाणि ने वज्रजाप की व्याख्या करते हुए भगवान् तथागत विश्व से पूछा—हे भगवन्! आपने जो बोधिचित्त की व्याख्या की है वह लौकिक व्यवहार के लिए तो उचित है, किन्तु भविष्य में लोकोत्तर साधनारत साधकों को इससे क्या लाभ होगा? आपने सर्वधर्मप्रहाण के लिए जो देशना की है वह बोधिचित्त के इस ज्ञान से कैसे दृढ़ होगी, क्योंकि आपने सन्ध्याभाषा में बताया है। उसे लोग उसी रूप में ग्रहण करेंगे और उसके गूढ़ अभिप्राय को न समझकर शब्दजाल में ही उलझे रह जायेंगे। अत: इसे स्पष्ट रूप में व्याख्या कर अनुगृहीत करें।

भगवान् तथागत विश्व ने कहा—हे गुह्येश तुमने भविष्य के साधकों के हित के लिए अच्छा प्रश्न किया है। सुनो—यह बोधिचित्त प्राणियों के प्राणवायु रूप से आकाश में स्थित रहता है। इसके दस भेद होते हैं, जिनमें प्रथम पाँच प्रधान होते हैं और शेष पाँच गौण। इसीलिये इसे 'पञ्चात्मा दशसंज्ञक:' कहा जाता है। इसके स्वभाव से ही तीन प्रकार होते हैं—श्वास, प्रश्वास और स्थिर अर्थात् पूरक, रेचक और कुम्भक। द्वादशाङ्ग में प्रतीत होने वाला यह प्राणवायु नामक बोधिचित्त सब इन्द्रियों में प्रधान होता है। यह यद्यपि अव्यक्त और सूक्ष्म है फिर भी व्यक्त कहा जाता है, क्योंकि इसी के द्वारा प्राणियों के सम्पूर्ण कर्मों का संचालन होता है। इसी के आश्रित होकर मनुष्य शान्तिक, पौष्टिक, वशीकरणादि आभिचारिक कर्म करते हैं। आलोक संकेतित नाना प्रकार की कल्पनाएँ, विकल्प, सुख-दु:ख सभी इसी बोधिचित्तरूप प्राणवायु पर निर्भर करते हैं। इसी से स्कन्धधात्वादि का अद्वय होता है और प्रज्ञा तथा उपाय का अद्वय होने पर मनुष्य स्वयं बुद्ध हो जाता है। वह स्वयं नि:स्वभाव, ध्यानाध्ययनवर्जित, चन्द्र-सूर्य के प्रयोग से रात-दिन का विभाग करके सर्वत्र व्याप्त रहता है। यह बोधिचित्त प्राणवायु फिर शुभाशुभ कर्मफलों का भोग नहीं करता और आकाश सदृश हो जाता है।

प्रश्न—भगवन्! आपने 'वायु: पञ्चात्मा दशसंज्ञक:' कहा है अत: वायु के इन दस नामों को बताने की कृपा करें।

उत्तर—व्याख्यातन्त्र में दस नाम इस प्रकार हैं—प्राण, अपान, समान, उदान, व्यान, नाग, कूर्म, कृकर, देवदत्त और धनञ्जय। सर्वबुद्धसमागमयोगडाकिनीजालसंवरतन्त्र में इनके ये नाम दिये हैं—कोटाक्ष, कोटव, कोटा, कोटाभ, कोटीरक, कोलाक्ष, कोलव, कोल, कोलाभ और कलि। वज्रमुखीमहायोगतन्त्र में ये ही प्राण, अपान, समान, उदान, व्यान, उद्वाह, विवाह, संवाह, प्रवाह और निर्वाह नाम से जाने जाते हैं।

प्रश्न—ये प्राणादि दस वायु शरीर में कहाँ पर रहते हैं?

उत्तर—इनमें से प्राण से व्यान तक के पाँच शरीर में विभक्त रूप में रहकर काय-व्यापार करते हैं और उद्वाह से निर्वाह तक के पाँच चक्षु आदि इन्द्रियों में रहकर रूपादि ग्रहणरूप इन्द्रिय व्यापार करते हैं। ये भी पंचमहाबुद्धों से अधिष्ठित हैं। प्राणवायु हृदय में रहता है, जो अक्षोभ्य तथागत है। अपान गुदा में रहता है, जो रत्नसम्भव तथागत है। उदान कण्ठ में रहता है, जो अमिताभ तथागत है। समान नाभि में रहता है, जो अमोघसिद्धि तथागत है। व्यान सर्वसन्धियों में रहता है, जो वैरोचन तथागत है। इसी प्रकार उद्वाह रूपव्यापार, विवाह शब्दव्यापार, संवाह गन्धव्यापार, प्रवाह रसव्यापार और निर्वाह स्पर्शव्यापार करता है। ये ही दस वायु पहले उच्छ्वास-प्रश्वास रूप होते हैं फिर क्रमश: चतुर्मण्डलात्मक, चतुर्देव्यात्मक, पञ्चभूतात्मक, आदर्शादि पञ्चज्ञानात्मक, पञ्चवर्णरश्म्यात्मक और पञ्चतथागतात्मक होते हैं। वे ही अक्षरों के आकार में होकर प्रवेश, स्थिति, व्युत्थानक्रम से वज्रजाप करवाते हैं। वे ही अकार के आधारभूत होकर सारा वाग्व्यवहार करवाते हैं और अन्त में अनाहत में व्याप्त होकर नि:स्वभाव हो जाते हैं।

प्रश्न—भगवन्! ये दस वायु एकानेक स्वभाव से रातदिन काय में स्फरण और संहरण कैसे करते हैं?

उत्तर—हे महासत्त्व! तत्त्वसंग्रहादि मूलतन्त्र में और उत्तरतन्त्र में वायुतत्त्व का स्पष्ट विवेचन नहीं हुआ है, क्योंकि वह सन्ध्याभाषा में कहा गया है अत: सबकी समझ से परे है, व्याख्यातन्त्र में यथारुत उसे स्पष्ट किया गया है जो इस प्रकार है—

''नासिका छिद्रों से उत्पन्न पञ्चबुद्धकुलों में स्थित यह पञ्चवायु शरीर में निरन्तर संचार करता है। नासिका द्वार से नि:सृत ये वायु चार प्रकार के होते हैं—वाम, दक्षिण, द्वन्द्व और स्तब्ध। दक्षिण द्वार से नि:सृत वायु अग्निमण्डल का, रक्तवर्ण और पद्मनाथ कुल का होता है। वामद्वार से नि:सृत वायु वायुमण्डल का, हरे या श्यामवर्ण वाला तथा कर्मनाथ कुल का होता है। द्वन्द्व (दोनों) द्वार से नि:सृत वायु सुनहरे वर्ण का, महेन्द्रमण्डल का तथा रत्ननाथ कुल का होता है। स्तब्ध वायु का प्रसार नहीं होता वह वरुणमण्डल का शुद्धस्फटिक के समान वर्ण वाला और वज्रनाथ कुल का होता है। आधाराधेय भाव से स्थित यह वैरोचनकाय वाला सब वायुधातुओं को साथ लेकर मरने के बाद ही निकलता है।'' ऐसा भगवान् ने वज्रमाला योगतन्त्र में कहा है।

उसका क्रम इस प्रकार है—वाम नासिका से निकला वायु अमोघसिद्धि तथागत, वायुमण्डल वाला हरे या सांवले रंग की रश्मि वाला होता है। दक्षिण नासिका से निकला वायु अमिताभ तथागत, तेज:स्वभाव, अग्निमण्डल का तथा लाल रश्मियों वाला होता है।

द्वन्द्व (दोनों) नासिका से निकला हुआ रत्नसम्भव तथागत, माहेन्द्रमण्डल तथा पीली रश्मियों वाला होता है। स्तब्धवायु धीरे-धीरे प्रसरण करता हुआ अक्षोभ्य तथागत, वरुणमण्डल या श्वेत रश्मियों वाला होता है। चारों मण्डलों में व्याप्त व्यानवायु की रश्मियाँ नहीं निकलतीं। यह वैरोचन तथागत खसम स्वभाव का है। इस एक ही धातुमण्डल से चारों मण्डल व्याप्त हैं। प्रत्येक मण्डल का त्र्यक्षर ही मन्त्राधिपति है इसलिये वायु के प्रवेश-निर्गम क्रम से स्वयं इसका जप करना चाहिए। संक्षेप में यही वायुतत्त्व का विवेचन है।

प्रश्न—गुरुचरणों की कृपा से वायुतत्त्व समझ में आ गया अब मन्त्रतत्त्व का लक्षण जानना चाहता हूँ।

उत्तर—हे महासत्त्व! तत्त्वसंग्रहादि मूलतन्त्र और उत्तरतन्त्र में केवल मन्त्रमात्र कहे गये हैं, मन्त्रोद्धार नहीं बताया है। व्याख्यातन्त्र में मन्त्रोद्धार, मन्त्रसंकेत, मन्त्रार्थ और मन्त्रतत्त्व को भगवान् ने स्पष्ट किया है जिसे व्याख्यातन्त्र का अध्ययन न किए हुए केवल बाह्यमन्त्रपरायण व्यक्ति नहीं जान पाते। ये सभी पूजा आदि के मन्त्र आलि-कालि (स्वर-व्यंजन) समूह से बनते हैं और इनका सारभूत त्र्यक्षर अनाहत से उत्पन्न होता है। चूँकि सभी मन्त्र स्त्री पुं नपुंसक स्वभाव के यथाप्राप्त उपदेश के अनुसार त्र्यक्षर में प्रवेश कर जाते हैं। अत: त्र्यक्षर ही सब मन्त्रों का अधिपति है। ये मन्त्र एक-एक करके अनाहत के साथ तीन-तीन अक्षरों से बनते हैं। अब इन त्र्यक्षरों के व्यापार का निर्देश करते हैं—

इन्हीं तीन अक्षरों के संयोग से देवतामूर्ति का निष्पादन होता है। ये ही प्रवेश-स्थिति-व्युत्थानक्रम से दिनरात शरीर को धारण करते हैं। यही आलिकालि के साथ द्वयेन्द्रिय समापत्ति काल में अधोमुख होकर गुह्यनासिका छिद्र से शुक्ररूप में निकलकर सत्त्वधातुओं को उत्पन्न करता है। वही प्राणायाम के साथ ऊर्ध्वगन्धेन्द्रिय द्वार को जगाकर घ्राणेन्द्रिय द्वारा दक्षिण-वामादिक्रम से वज्रजाप करके पूर्वकर्मों के आवरण को विशुद्ध करता है। वही दिनरात क्रम से जपसंख्या के अनुसार वारुणादिमण्डलों से श्वेतादि वर्णों वाली रश्मियों के सहारे शान्तिकादि सब कर्मों को करता है। वही अक्षररूप से परिकल्पित अभिस्पन्दित जिह्वाग्रभाग से वाग्जाप करके बाह्य वर्णादि क्रियाओं के सहारे सब प्रकार के कर्म करता है। वही शोधन-बोधन ज्वलनक्रम से आहार को शुद्ध करता है, पचाता है और प्राणी को नीरोग करता है। इस प्रकार सब कुछ करके अन्त में अनाहत में प्रवेश कर जाता है तथा पुन: प्राकृत शरीर धारण कर उसी प्रकार सब कार्य करता है।

त्र्यक्षर की उत्पत्ति सन्ध्याव्याकरण महायोगतन्त्र में सन्ध्याभाषा में बताई गई है, जिसे अध्यात्म मन्त्र तत्त्व भी कहा जाता है।

प्रश्न—'ह्रस्वं समस्तं वाक्यं स्यात्' कहकर भगवान् ने ह्रस्व अकार को समस्त वाक्प्रवृत्ति का कारण बताया है, वह कैसे?

उत्तर—सामान्यतया, बोलनेवाले व्यक्ति व्याकरण के आधार पर केवल शब्दार्थ मात्र का अनुस्मरण करते हैं, अक्षर और उसका अभिलाप कहाँ, क्यों और किस प्रकार करना चाहिये, इसके वास्तविक तत्त्व को नहीं जानते, क्योंकि अक्षर का वास्तविक तत्त्व तो केवल बुद्ध ही जानते हैं, फिर भी भगवद्देशनानुसार उसकी प्रक्रिया यह है—

शब्द आलि और कालि से बनता है। आलि अर्थात् अकारादि सोलह स्वर तथा कालि अर्थात् ककारादि तैंतीस व्यञ्जन। ये ही 49 वर्ण अलग-अलग या समस्त रूप में स्वर, व्यञ्जन, बिन्दु, विसर्ग, संहिता, धातु, प्रत्यय, विभक्ति, पद, विग्रह, लिङ्ग, सुबन्त, तिङन्त, कृदन्त, तद्धित आदि प्रक्रियाओं से व्याकरण द्वारा सिद्ध होकर शब्द नाम से प्रयोग किये जाते हैं और उन्हीं पद, वाक्य, छन्द, वृत्त, गाथा दण्डकादि द्वारा 84 हजार धर्मस्कन्ध, सूत्र, तन्त्र, कल्प, त्रिपिटक, काव्यनाटकादि लौकिक और लोकोत्तर शास्त्र बनते हैं। शास्त्रों के आश्रय से ही समस्त सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं। जैसाकि लङ्कावतारसूत्र में कहा है—

"हे महामते! जैसे कोई पुरुष दीपक लेकर वस्तु को खोजता है ऐसे ही बोधिसत्त्व वाग्विकल्परुत नामक दीपक से उस वाग्विकल्प में अपने विश्वास से अर्थ को खोजकर उसी में प्रवेश करते हैं।"

किन्तु उन पद-वाक्यादिगत वर्णविशेषों में यह अकार विज्ञानभूत है, क्योंकि अकार से रहित इन ककारादि वर्णों का कोई फल नहीं होता। इसलिये नामसंगीति में भगवान् ने कहा है—"अकार ही सब वर्णों में अग्रणी, महान् अर्थ वाला, परमाक्षर महाप्राण, अनुत्पाद, वाणी के उदाहार से रहित, सभी वर्णों के उच्चारण का हेतु और समग्र वाणी में प्रभास्वर है।" इसलिए इसे सम्पूर्ण धर्मों का प्रमुख बीज माना गया है। यही सहजाक्षर है। जैसाकि वज्रमण्डालङ्कार में कहा है—

"जलते हुए दीपक के समान हृदय के मध्य में अनाहत परमसूक्ष्म यह अकार अक्षर ही परम प्रभु है, इसलिए सर्वतथागत अकारान्वय अकार के हेतुभूत और अकार से निर्गत उच्चारण वाले प्रध्वंसिस्वभाव के वाग्विकल्प के लक्षण को वास्तविक रूप से जानकर शब्द-अपशब्द की अपेक्षा न करके केवल उसके भाव को ग्रहण कर विनेयजनों को धर्म की देशना करते हैं।" यही लङ्कावतारसूत्र में भी कहा है—

"बोधिसत्त्व को सदा अर्थ पर ध्यान देना चाहिए, शब्द पर नहीं। केवल शब्द पर आश्रित रहने वाले कुलपुत्र या कुलदुहिता अपना जीवन व्यर्थ ही नष्ट करते हैं उन्हें सिद्धि नहीं मिलती। जैसे कोई किसी बालक को अंगुली से वस्तु (चन्द्रमा आदि) को दिखाता है, किन्तु बालक उसकी अंगुली के अग्रभाग को ही देखता है उस वस्तु को नहीं, जिसका परिचय कराया जा रहा है, उसी प्रकार सामान्य व्यक्ति भी ग्रन्थों में कही उक्तियों के शब्दादि भाव में ही उलझे रहते हैं उनके गूढ अर्थ का अन्वेषण नहीं करते। इसलिए परमार्थ को जानने की इच्छावाले साधकों को इस यथारुत के अभिनिवेश में न पड़कर अर्थ का अन्वेषण करना चाहिए।"

यहीं पर भगवान् ने वाक्प्रवृत्ति भी चार प्रकार की बताई है—लक्षणवाक्, स्वप्नवाक्, दौष्ठुल्यविकल्पाभिनिवेशवाक् और अनादिकालविकल्पवाक्। अपने विकल्परूप निमित्त में अभिनिवेश से लक्षणवाक् की प्रवृत्ति होती है। पूर्वानुभूत विषयों के अनुस्मरण से और प्रतिनिबद्ध विषयों के अभाव से स्वप्नवाक् की प्रवृत्ति होती है। प्राणी के पूर्वकृत कर्मों के अनुस्मरण से दौष्ठुल्यविकल्पाभिनिवेशवाक् की प्रवृत्ति होती है तथा अनादिकाल के प्रपञ्चों के अभिनिवेशजन्य दौष्ठुल्य की वासना से अनादिकालविकल्पवाक् की प्रवृत्ति होती है। ये ही चार प्रकार की वाक्प्रवृत्ति के लक्षण हैं।

अकार से उत्पन्न होने के कारण ही शब्द को अक्षर कहते हैं। क्षर का अर्थ है विनाश और अक्षर का अर्थ है अविनाश। इसलिए शब्द के द्वारा जिसका प्रतिपादन किया जाता है वह निष्पन्नक्रम भी अकृतक और अनादिनिधनस्वभाव है। जैसाकि एकनयनिर्देश-सूत्र में कहा है—

**धर्मा इमे शब्दरुतेन व्याकृता धर्मश्च शब्दश्च हि नात्र लक्ष्यते ।**
**न चैकतां चाप्यवतीर्य धर्मतामनुत्तरां क्षान्तिवरां स्पृशिष्यते ।।**

इसी को वैरोचनाभिसम्बोधि तन्त्र में प्रश्नोत्तर रूप से विस्तार से बताया है—"हे गुह्यकाधिपते! मन्त्रों का लक्षण सर्वबुद्धों ने न किया है न करवाया है और न उसका अनुमोदन किया है, क्योंकि इन धर्मों की धर्मता तथागतों के उत्पाद से या अनुत्पाद से जैसे निश्चित है वैसे ही मन्त्रों की मन्त्रधर्मता भी निश्चित है। जैसे—कामधात्वीश्वर की मदयन्तिका नामक विद्या है उससे वह सर्वकामावचर देवपुत्रों को मद से मूर्च्छित कर देता है, नाना प्रकार के रमणीय प्रदेशों का दर्शन करा देता है, विचित्र प्रकार के भोगों को परिनिर्मित देवताओं के लिये देता है और स्वयं भी उनका उपभोग करता है। महेश्वर नाम के देवपुत्र के पास मनोजवा नाम की विद्या है जिससे वह त्रिसाहस्र महासाहस्र लोकधातु

में सभी कार्य कर लेता है, सम्पूर्ण भोगों का निर्माण कर शुद्धावासकायिक देवताओं को देता है और स्वयं भी उपभोग करता है। माहेन्द्रजालिक मन्त्रों के द्वारा आश्चर्यजनक कार्य करके मनुष्यों को दिखाता है और बड़ी-बड़ी माया द्वारा असुरों को वश में करता है, मन्त्रों द्वारा विष के दोष को और ज्वरादि रोगों को नष्ट कर लोगों की रक्षा करता है। मन्त्रकालिक देवता मन्त्रों से सत्त्वों का कल्याण करता है। अग्नि की दाहकता को शान्त करके उसे शीतल कर देता है।''

इन उदाहरणों से स्पष्ट है कि मन्त्रों के प्रभाव पर श्रद्धा करनी चाहिए। यह मन्त्र का प्रभाव न तो मन्त्र से निकलता है, न प्राणियों के अन्दर जाता है, न किसी द्रव्य से होता है और न करने वाले को दिखाई देता है। केवल मन्त्र में रहने वाली मन्त्रधर्मिता से कार्य हो जाता है और वह कालत्रयातीत है। यह सब अचिन्त्य प्रतीत्यसमुत्पाद से होता है। इसलिए सभी धर्मों का अचिन्त्यस्वभाव है, ऐसा सोचकर मन्त्रनय का अनुगमन करना चाहिये।

इस प्रकार आध्यात्मिक और बाह्यरूप से मणि, मन्त्र और औषधियों के अचिन्त्य प्रभाव को शास्त्र और युक्ति द्वारा प्रतिपादन करके आगे निष्पन्न और अनिष्पन्न सत्त्वधातुओं की यथाभूत वाग्विशुद्धि को दर्शाते हैं किन्नरराजपरिपृच्छा के इस सूत्र से—

''हे किन्नराधिपते! सब प्राणियों के रुतघोष कहाँ से निकलते हैं? आकाश से निकलते हैं, आध्यात्मिक कोष्ठ से नहीं। तुम क्या समझते हो कि प्राणियों के रुतघोष आध्यात्मिक कोष्ठ से निकलते हैं अथवा चित्त से निकलते हैं? नहीं, न काय से निकलते हैं न चित्त से, क्योंकि काय तो जड़ है, निश्चेष्ट है तृण काष्ठ या लोष्ठ की तरह। चित्त से भी नहीं निकलते हैं, क्योंकि वह मायोपम अप्रतिघ और अविज्ञप्तिक है। अत: आकाश से ही उनका निश्चरण संभव है, उसी में सत्त्वों की विज्ञप्ति है। हे कुलपुत्र! तुम क्या समझते हो कि यदि आकाश न हो तो रुतघोष न निकलें? ऐसा नहीं, आकाश को छोड़कर अन्यत्र कहीं से नहीं निकलेंगे, क्योंकि आकाश ही उनका आश्रय है। वहीं से क्रम से निकलकर वे उसी में लीन हो जाते हैं। उदाहृत या अनुदाहृत सभी धर्म आकाशकोटि समता को नहीं छोड़ते हैं। रुतमात्र सभी धर्म शब्द से या शब्दसंकेत से कहे जाते हैं और वे रुतसंकेत-व्यवहार किसी धर्म में अभिनिविष्ट हो जाते हैं।

जिसके प्रति अभिनिवेश न हो उसे प्रकट नहीं किया जा सकता, जो प्रकट नहीं होता वह चक्रवत् घूमता रहता है, जो घूमता रहता है वह अभेद्य होता है, जो अभेद्य है वह अनुत्पन्न होता है, जो अनुत्पन्न है वह अनासक्त होता है, जो अनासक्त है वह स्वच्छ

होता है, जो स्वच्छ है वह शुद्ध होता है, जो शुद्ध है वह निर्मल होता है, जो निर्मल है वह प्रभास्वर होता है, जो प्रभास्वर है वही चित्तप्रकृति है। जो चित्त प्रकृति है उसी से वह प्रवृत्त होता है। जो प्रवृत्त होगा वह सभी लक्षणों को अभिभूत करेगा। वह कभी दोष में प्रवृत्त नहीं होता। बोधिसत्त्व जो दोष में प्रवृत्त नहीं होता वही प्रारम्भ से अनुत्पन्न धर्म क्षान्ति को प्राप्त करेगा। इस प्रकार के व्यक्ति को अनुत्पन्न धर्मक्षान्ति को प्राप्त कहा जाता है। जो क्षान्ति को प्राप्त कर लेता है वह शून्यता को भी सह लेता है और पुद्गल को भी।

ऐसा क्यों? क्योंकि शून्यता पुद्गल से भिन्न नहीं है, पुद्गल ही शून्यता है। वह लक्षणों को भी सहता है अलक्षणों को भी, क्योंकि लक्षण का स्वभाव ही निर्लक्षण है। वह कामना को भी सहता है अकामना को भी, क्योंकि प्रणिधान स्वभाव निर्लक्षण कामना द्वारा ही होता है। वह सब प्राणियों के प्रकृतिपरिनिर्वाण को भी सहता है और संक्रमण तथा उत्पत्ति को भी, क्योंकि संक्रमण और उत्पत्ति मायारूप है। हे कुलपुत्र! इसीलिये अनुत्पन्नधर्मा बोधिसत्त्व विरोधाभासी नहीं होता, ऐसा जानकर सब धर्मों में उसका अभिनिवेश नहीं होता।"

इस प्रकार वाग्वज्रसमाधिस्थ महायोगी निष्पन्न और अनिष्पन्न प्राणियों से की हुई स्तुति या निन्दा में आसक्त नहीं होता। सदा प्रसन्न रहता है। न किसी से डरता है न किसी को डराता है। न किसी प्रकार की विचिकित्सा करता है। न लौकिक या लोकोत्तरशास्त्र दण्डक त्राटकादि की शब्दरचनाविशेष को सुनकर उसकी प्रशंसा करता है न उससे द्वेष करता है। न मोह को प्राप्त होता है। क्योंकि सम्पूर्ण शब्दों की गति का उसे ज्ञान हो जाता है। जैसा कि भगवान् ने सर्वधर्माप्रवृत्तिसूत्र में कहा है—

"शब्दरुतप्रवेश में प्रतिष्ठाप्राप्त बोधिसत्त्व महासत्त्व है। गंगा के बालूकणों के बराबर असंख्य कल्पों तक भी कहे हुए असत् पदों से उसका प्रतिघ चित्त उत्पन्न नहीं होता। अत: उसे सम्मानित करे, सम्पूर्ण चीवरादि सुखद सामग्री से सत्कृत करे तो भी उसे कोई अन्तर नहीं पड़ता।"

इस प्रकार वाग्वज्रसमाधिस्थित बोधिसत्त्व अष्टैश्वर्यप्राप्ति, सभी लाभ-अलाभ, यश-अपयश, स्तुति-निन्दा, सुख-दु:ख आदि से न बाधित होता है न प्रसन्न। सभी लोकधर्मों को अभिभूत करके वह चित्तविवेक का अन्वेषण करने के लिये कल्याणमित्र की पर्युपासना करने लगता है।

•

# लुप्त बौद्ध-वचन संग्रह

—बनारसी लाल—

[ धी: के पूर्व अङ्कों में तन्त्र ग्रन्थों में उद्धृत दुर्लभ वचनों का संग्रह किया जाता रहा। तन्त्र ग्रन्थों के अनुपलब्ध एवं अप्रकाशित होने के कारण इस प्रकार के वचनों का संग्रह सतत नहीं हो पाया। प्रस्तुत अंक में आर्यदेव रचित चर्यामेलापकप्रदीप नामक ग्रन्थ में आये दुर्लभ ग्रन्थों के वचनों (उद्धरणों) को संकलित कर प्रकाशित किया जा रहा है। चर्यामेलापकप्रदीप नामक ग्रन्थ का प्रकाशन दुर्लभ ग्रन्थमाला के 22वें पुष्प के रूप में इस संस्थान से हुआ है। ]

## अध्यात्मसाधनोपायिका

[1]स्थूलं शब्दमयं प्राहुः सूक्ष्मं चित्तामयं तथा ।
चित्तया रहितं यत् तद् योगिनां परं पदम् ।।

## अनुत्तरसन्धि

(1)

[2]संवित्तिमात्रकं ज्ञानमाकाशवदलक्षणम् ।
किन्तु तस्य प्रभेदोऽस्ति सन्ध्यारात्रिदिवात्मना ।।

आलोकालोकभासौ च तथाऽऽलोकोपलब्धकम् ।
चित्तं त्रिविधमित्युक्तमाधारस्तस्य कथ्यते ।।

वायुना सूक्ष्मरूपेण ज्ञानं सन्मिश्रतां गतम् ।
निःसृत्येन्द्रियमार्गेभ्यो विषयानवलम्बते ।।

आभासेन यदा युक्तो वायुर्वाहनतां गतः ।
तदा तत्प्रकृतिः सर्वा अस्तव्यस्ता प्रवर्तते ।।
यत्र यत्र स्थितो वायुस्तां तां प्रकृतिमुद्वहेत् ।।

---

1. च० मे० प्र०, पृ० 70
2. च० मे० प्र०, पृ० 45-46

(2)

[1]पयोधरा यथा नैके नानासंस्थानवर्णकाः ।
उद्भूता गगनाभोगाल्लयं गच्छन्ति तत्र वै ।।

एवंप्रकृतयः सर्वा आभासत्रयहेतुकाः ।
निर्विश्य विषयान् कृत्स्नान् प्रविशन्ति प्रभास्वरम् ।।

एवंस्वभावा विज्ञानादज्ञान[ पटलावृताः ।
कृत्वा शुभाशुभं कर्म भ्र ]मन्ति गतिपञ्चके ।।

आनन्तर्यादिकं कृत्वा नरकेषु विपच्यते ।
शुभं दानादिकं कृत्वा [ स्वर्गादिषु महीयते ।।

अनन्तजन्मसाहस्त्रं ] प्राप्य चैवं पुनः पुनः ।
पूर्वकर्मविपाकोऽयमिति शोचति मोहतः ।।

प्रकृत्याभा[ सविधिना क्लेशवन्तश्च ते जनाः ।
एतज्ज्ञात्वा विमु ]च्यन्ति ज्ञानिनो भवपञ्जरात् ।।

## असाधारणगुह्यमहायोगतन्त्र

[2]अथापरां सर्वज्ञसिद्धिप्राप्तौ न किञ्चित् सिद्धिमाकांक्षति। सर्वलोकायतनवाक्सिद्धिं किङ्करसिद्धिं भद्रघटसिद्धिं पातालसिद्धिं राज्यसिद्धिं वश्यसिद्धिं पौष्टिकसिद्धिं अभिचारसिद्धिं न प्रार्थयेत्। तत् कस्य हेतो:? यथा महासिद्ध्यर्थी क्षुद्रसिद्धिं न कांक्षते, केवलनिर्विकल्पसिद्धौ समवधानं गच्छति।

## एकनयनिर्देशसूत्र

[3]धर्मा इमे शब्दरुतेन व्याकृता
धर्मश्च शब्दश्च हि नात्र लभ्यते ।

1. च० मे० प्र०, पृ० 51
2. च० मे० प्र०, पृ० 96-97
3. च० मे० प्र०, पृ० 33, 61

न चैकतां चाप्यवतीर्य धर्मता-
मनुत्तरां क्षान्तिवरां स्पृशिष्यते ।।

## किन्नरराजपरिपृच्छासूत्र

(1)

[1]कुत: पुन: किन्नराधिपते सर्वसत्त्वानां रुतघोषा निश्चरन्ति। आह—आकाशात् कुलपुत्र सर्वसत्त्वानां रुतघोषा निश्चरन्ति। न पुन: किन्नराधिपते आध्यात्मिककोष्ठात् सर्वसत्त्वानां रुतघोषा निश्चरन्ति।

आह—तत् किं मन्यसे कुलपुत्र कायाभ्यन्तरकोष्ठात् सर्वसत्त्वानां रुतघोषा निश्चरन्ति, आहोस्वित् चित्तात्?

आह—किन्नराधिपते न कायान्न चित्तात्। तत् कस्माद्धेतो:? कायो हि जडो निश्चेष्टस्तृणकुड्यलोष्ठमरीचिकाकाष्ठप्रतिभासोपम:। चित्तञ्चाप्यनिदर्शनं मायोपममप्रतिघमविज्ञप्तिकम्।

आह—कायवाक्चित्तविनिर्मुक्तानि पुन: कुलपुत्र कुतोऽन्यतो रुतानि निश्चरन्ति?

आह—आकाशं ते मनस्कारात् सम्भवति किन्नराधिपते सर्वसत्त्वानां तत्र विज्ञप्ति:।

आह—तत् किं मन्यसे कुलपुत्र यद्याकाशं न भवेत् कुतो रुतानि निश्चरेयु:।

आह—न आकाशविनिर्मुक्त: किन्नराधिपते कश्चिद् रुतनिश्चार:।

आह—तदनेन ते कुलपुत्र पर्यायेणैवं वेदितव्यम्। ये केचिद्रुतव्यापारा निश्चरन्ति सर्वे ते आकाशान्निश्चरन्तीति। आकाशस्वभावानि हि रुतानि समनन्तरनिर्यातानि च निरुद्ध्यन्ते। निरुद्धानि चाकाशस्वभावतायामेव सन्तिष्ठन्ते। आकाशस्वभावा: सर्वधर्मास्ते उदाहृता अनुदाहृता वा तामेवाकाशकोटिसमतां न विजहति। रुतमात्रा हि कुलपुत्र सर्वधर्मा अविज्ञप्तिविज्ञपनीयं ते तु शब्देन शब्दसङ्केतेन कथ्यन्ते स च सङ्केतव्यवहारो यो हि रुतसङ्केतव्यवहार: स न क्वचिद् धर्मेऽभिनिविशत इति।

---

1. च० मे० प्र०, पृ० 34-36

[यं प्रति नाभिनिवेशो स न प्रकटीक्रियते। यो न प्रकटति स न चक्रवत् परिवर्तते। यो न परिवर्तते स अभेद्यो भवति सोऽनुत्पन्नो भवति। योऽनुत्पन्नः सोऽनासक्तो भवति। योऽनासक्तः स स्वच्छः, यः स्वच्छः स शुद्धः, यः शुद्धः सोऽमलः, योऽमलः स प्रभास्वरः, यः प्रभास्वरः स चित्तप्रकृतिः, या चित्तप्रकृतिस्तस्याः स प्रवर्तेत, यः प्रवर्तेत स सर्वलक्षणानभिभविष्यति, यो सर्वलक्षणानभिभवति सोऽदोषे प्रवृत्तो भवति, बोधिसत्त्वो योऽदोषे प्रवर्तते स आदितोऽनुत्पन्नधर्मं क्षान्तिं प्राप्स्यति, य एवंभूतो भवति सोऽनुत्पन्नधर्मं क्षान्तिं प्राप्त इत्युच्यते। यः क्षान्तिं प्राप्नोति स सर्वतः क्षान्तो भवति स शून्यतामपि सोढुं शक्नोति पुद्गलमपि। किमेवमित्याह—यतो हि पुद्गलादन्यत् शून्यता नास्ति, पुद्गलमेव शून्यता। स लक्षणान्यपि सहतेऽलक्षणान्यपि। किमेवमित्याह—यतो हि लक्षणस्वभावं निर्लक्षणम्। स कामनां सहतेऽकामनामपि। किमर्थमित्याह—यः प्रणिधानस्वभावः स निर्लक्षणकामेनेति स सर्वप्राणिनां प्रकृतिपरिनिर्वाणमपि सहते, स प्राणिनां संक्रमणमुत्पत्तिं च सहते। किमर्थमित्याह—संक्रमणमुत्पत्तिश्च मायारूपं कुलपुत्र एवमनुत्पन्नधर्मा बोधिसत्त्वोऽ-विरोधाभासी, एवमेव ज्ञात्वा सर्वधर्मान्नाऽभिनिविशत इति।]

(2)

[1]असङ्गज्ञानसमन्वागतो हि सम्यक्संबुद्धः। तत् कस्य हेतोः? कुलपुत्र सर्वसत्त्वानामतीताश्चित्तधाराः क्षीणा निरुद्धविगता विपरिणताः सर्वास्तथागतः प्रजानाति। यैर्हेतुभिस्ताश्चित्तधाराः समुत्पन्नाः, येषां हेतूनां विगमात् क्षीणाः साकाराः सोद्देशाः सनिर्देशाः कुशला वा अकुशला वा व्याकृता अव्याकृता वा। अप्येतर्हि प्रत्युत्पन्नेऽध्वनि सर्वसत्त्वानां चित्तधाराः प्रवर्तन्ते, ता अपि सर्वास्तथागतः प्रजानाति। यस्य चित्तस्यानन्तरं यच्चित्तमुत्पद्यते कुशलं वा अकुशलं वा व्याकृता(तं) वा साकारं सोद्देशं सनिदर्शनं याश्च सर्वसत्त्वानामनागताश्चित्त[धाराः सनिर्देशाः सहेतुकास्तथागतः प्रजानाति। ये च] चैतसिका धर्मास्तानपि सत्त्वांस्तथागतः प्रजानाति। यस्य चित्तस्यानन्तरं यच्चित्तमुत्पद्यते [कुशलं वा अकुशलं वा] व्याकृतं वा अव्याकृतं वा साकारं सोद्देशं सनिदर्शनमेवमसङ्गज्ञानसमन्वागतो हि कुलपुत्रस्तथागतोऽर्हन्सम्यक्संबुद्धः।

---

1. च० मे० प्र०, पृ० 47

(3)

[1][यथा चित्तचर्या: असंस्कृता अरूपिणस्तथै]व वायुरसक्त: सर्वलोके चित्तप्रकृतिं ज्ञात्वा विशुद्धत्वात् न भवति क्लेशतमसा सम्भवो हीति।

## गुह्येन्दुतिलक

[2]कुला: शतविधा: प्रोक्ता: संक्षेपेण तु पञ्चधा ।
पुनस्त्रिविधतां यान्ति कायवाक्चित्तभेदत: ।।

## खसमतन्त्र

[3]पञ्चबुद्धात्मकु सर्वजगोऽयं पश्य सुचित्रकु नाटकु दिव्यम् ।
यत्र हि एकु महासुहनामा नृत्यति एकु अनेक रसेन ।।

## चतुर्देवीपरिपृच्छामहायोगतन्त्र

[4]चतुरशीतिसाहस्त्रे धर्मस्कन्धे महामुने: ।
तत्त्वं वै ये न जानन्ति सर्वे ते निष्फलाय वै ।।

## ज्ञानवज्रसमुच्चयमहायोगतन्त्र

(1)

[5]चित्तचैतसिकमहायोगो महासुखसमाधि:। स मायादृष्टान्तैरुपलक्षित:। अत: सर्व-तथागता गङ्गानदीबालुकोपमा बुद्धक्षेत्रा मायोपमा उदकचन्द्रोपमा: प्रतिभासोपमा मरीचि-

1. च० मे० प्र०, पृ० 51
2. च० मे० प्र०, पृ० 9
3. च० मे० प्र०, पृ० 18
4. च० मे० प्र०, पृ० 2
5. च० मे० प्र०, पृ० 59-60

स्वप्नप्रतिश्रुत्कं गन्धर्वनगरमिन्द्रजालं शक्रायुधं विद्युद्बुद्बुददर्पणप्रतिबिम्बश्चेति द्वादशमाया-दृष्टान्तैर्महासुखसमाधिरुपलक्षितं भवति। एवं च दशदिग्व्यवस्थिताः सर्वतथागता आसंसारं यावद् मायोपमसमाधिना विहरन्ति पञ्चभिः कामगुणैः क्रीडन्ति रमन्ति परिचारयन्ति स्वेच्छया सर्वगुणान्विता बुद्धक्षेत्राद् बुद्धक्षेत्रं संक्रामन्ति। एवं त्रैकालिकसांसारिकदुःखमनुसृत्य-विमुक्तिकामेन यत्नेन वज्रगुरुमाराध्य स्वाधिष्ठानक्रमोपदेशं प्राप्य तद्विशुद्ध्युपायोऽन्वेषितव्य इति।

(2)

[1]अथ महा[सत्त्वाः]बोधिसत्त्वाः प्रणम्य भगवतः पादयोर्निपत्य पुनरपि पप्रच्छुः। अहो शास्ता दुरवबोधं विज्ञानत्रयं नाम परमदुरवगाहं भाषतु भगवान् भाषतु सुगतो विज्ञान[त्रयभेद]म्।

भगवानाह—यत् प्रभास्वरोद्भवं विज्ञानं तदेव चित्तं मन इति। तन्मूलाः सर्वधर्माः संक्लेशव्यवदानात्मकाः। ततः कल्पनाद्वयं भवत्यात्मा परश्चेति। तद् विज्ञानं वायुवाहनम्। वायोस्तेजस्तेजसः सलिलं सलिलादुर्वी तेभ्यः पञ्चस्कन्धाः षडायतनानि पञ्चविषयाः सर्व एते वायुविज्ञानसम्मिश्राः। ततो विज्ञानत्रयं प्रकृत्याभासप्रचारं परिस्फुटमनुभवति। आभासहेतोः प्रकृतयः सम्भवन्तीति।

## श्रीतत्त्वसंग्रहतन्त्र

[2]प्रतिपद्यस्व कुलपुत्र स्वचित्तप्रत्यवेक्षणसमाधानेन।

## तथागतकोषसूत्रम्

[3]आदिशुद्धान् सर्वधर्मानश्रद्धया श्रद्धातव्यानधिमुच्यते इति। न तस्य सत्त्वस्यापाय-गमनं वदामि। तत् कस्य हेतोः? नास्ति क्लेशानां राशीभावो विलीना हि सर्वक्लेशा

---

1. च० मे० प्र०, पृ० 41
2. च० मे० प्र०, पृ० 38
3. च० मे० प्र०, पृ० 54

हेतुप्रत्ययसामग्रीसंयोगादुत्पद्यन्ते। उत्पन्नमात्राश्च निरुध्यन्ते। यस्योत्पादभङ्गादेव क्लेशानां भङ्ग इति।

## देशनापाठ

(1)

[1]कायाधारेण विना चित्तस्य प्रवृत्तिर्नास्ति, चित्तेन विना कायो नोपलभ्यते।

(2)

[2]यथा दीपो घटान्तःस्थो बाह्ये नैवावभासते ।
भिन्ने तु तद्घटे पश्चाद् दीपज्वालाभिभासते ।।

स्वकाय एव हि घटो दीप एव हि तत्त्वकम् ।
गुरुवक्त्रेण संभिन्ने बुद्धज्ञानं स्फुटं भवेत् ।।

गगनं गगनोद्भूतमाकाशाकाशं स पश्यति ।
तथैव हि गुरोर्वक्त्रात्प्रयोगोऽयं प्रदर्शितः ।।

## परमाद्यमहायोगतन्त्र

(1)

[3]रागविशुद्धिपदमेतद्यदुत बोधिसत्त्वपदम् ।
द्वेषविशुद्धिपदमेतद्यदुत बोधिसत्त्वपदम् ।
मोहविशुद्धिपदमेतद्यदुत बोधिसत्त्वपदम् ।

(2)

[4]आकाशादाकाशसंभूतं सर्वाकाशं महानभः ।

---

1. च० मे० प्र०, पृ० 55
2. च० मे० प्र०, पृ० 61
3. च० मे० प्र०, पृ० 69-70
4. च० मे० प्र०, पृ० 70

(3)

[1]दुष्करैर्नियमैस्तीव्रैर्मूर्तिः शुष्यति दुःखिता ।
दुःखाद् विक्षिप्यते चित्तं विक्षेपात् सिद्धिरन्यथा ।।

(4)

[2]रागो द्वेषश्च मोहश्च त्रय एते विषङ्गताः ।
विषत्वमुपयान्त्येव विषमेण तु सेविता ।।
अमृतत्वं पुनर्यान्ति, अमृतेन तु सेविताः ।।

## पिटकत्रयनय

[3]दूरङ्गममेकचरमशरीरं गुहाशयम् ।
ये चित्तं सन्निवेशयन्ति मुच्यन्ते मारबन्धनाद् ।।

## भगवान्

(1)

[4]अर्थप्रतिशरणेन भवितव्यं शब्दस्तु यथा तथा।

(2)

[5]तत्त्वहीना न सिद्ध्यन्ति कल्पकोटिशतैरपि ।

---

1. च० मे० प्र०, पृ० 79
2. च० मे० प्र०, पृ० 80
3. च० मे० प्र०, पृ० 38, द्र०-धम्मपद, चित्तवग्ग-1.5
4. च० मे० प्र०, पृ० 1-2
5. च० मे० प्र०, पृ० 2

(3)

[1]ह्रस्वं समस्तं वाक्यं स्याद्।

(4)

[2]अकारो मुखं सर्वधर्माणामाद्यनुत्पन्नत्वाद्।

(5)

[3]चतुर्विधं महामते वाग्विकल्पलक्षणं भवति। यदुत लक्षणवाक्, स्वप्नवाक्, दौष्ठुल्यविकल्पाभिनिवेशवाक्, अनादिकालविकल्पवाक्।

तत्र महामते लक्षणवाक् स्वविकल्परूपनिमित्ताभिनिवेशात् प्रवर्तते। स्वप्नवाक् पुनर्महामते पूर्वानुभूतविषयानुस्मरणात् प्रतिनिबद्धविषयाभावाच्च प्रवर्तते। दौष्ठुल्यविकल्पाभिनिवेशवाक् पुनर्महामते सत्त्वपूर्वकृतकर्मानुस्मरणात् प्रवर्तते। अनादिकालविकल्पवाक् पुनर्महामते अनादिकालप्रपञ्चाभिनिवेशदौष्ठुल्यस्वबीजवासनातः प्रवर्तते। एतद्धि महामते चतुर्विधवाग्विकल्पलक्षणमिति ।।

(6)

[4]भिक्षुभावे स्थिता येऽत्र ये तु तर्करता नराः ।
वृद्धभावे स्थिता ये तु तेषां तत्त्वं न देशयेत् ।।

(7)

[5]श्रावकयानमशिक्षथ भिक्षो बोधिचरियत तत्र चरीये ।
बोधिचरीं चर बुद्धगुणेषु एष निदानभविष्य स्वयंभूः ।।

---

1. च० मे० प्र०, पृ० 30
2. च० मे० प्र०, पृ० 31
3. च० मे० प्र०, पृ० 32
4. च० मे० प्र०, पृ० 78
5. च० मे० प्र०, पृ० 79

## भट्टारकपाद

(1)

[1]यदि शून्यमिदं सर्वमनुत्पन्नस्वभावकम् ।
कथं कर्मात्र संसारे सुखदुःखं प्रवर्तते ।।

अहङ्कारममकारैस्तथा रागादिभिर्मलैः ।
कल्पितं परतन्त्रेण दुःखात् क्लिश्यन्ति बालिशाः ।

चित्तमात्रमिदं सर्वं मायाकारसमुत्थितम् ।
ततः शुभाशुभं कर्म ततो जन्म शुभाशुभम् ।।

(2)

[2]सौशीर्यं नास्ति ते काये मांसास्थिरुधिरं न च ।
इन्द्रायुधमिवाकाशे कायं दर्शितवानसि ।।

नामयो नाशुचिः काये क्षुत्तृष्णासंभवौ न च ।
त्वया लोकानुवृत्त्यर्थं दर्शिता लौकिकी क्रिया ।।

## भद्रपालिपरिपृच्छासूत्र

(1)

[3]भगवानाह—यद् भद्रपाले यन्त्रकर्माधिक्यात् प्रवर्तते तत् कर्मानुरूपि विज्ञानाभिनिर्वृतम्। एवमेव शरीरयन्त्रं विज्ञानाधिक्यात् प्रवर्तते। विचित्राश्चर्यप्रवृतश्चायं विज्ञानधातुः, कारकश्चायं विज्ञानधातुः, शरीरोत्पादनकर्तृत्वात्। अक्षयश्चायं विज्ञानधातुः, धर्मधातुनिषेवणत्वात्। बुद्धिसम्पन्नोऽयं विज्ञानधातुः, पूर्वशरीराश्रयानुस्मरणत्वात्। आदित्यकिरणसदृशश्चायं विज्ञानधातुर्द्रष्टव्यः।

---

1. च० मे० प्र०, पृ० 54
2. च० मे० प्र०, पृ० 72
3. च० मे० प्र०, पृ० 39–41

तद्यथा—आदित्यकिरणा दुर्गन्धेष्वमेध्यकुणपेषु सुगन्धेषु च पङ्कजादिषु निपतन्ति, न च तेषां सुगन्धसंश्लेषमुपयाति न च दौर्गन्धः संक्रामति। एवमेवायं विज्ञानधातुः गूथावस्कर-भक्षेष्वपि शूकरयोन्यादिषूपपत्तिं परिगृह्णाति। न च विज्ञानधातुस्तैर्दौषैर्लिप्यत इति।

अथ महौषधिर्भगवतः पादयोर्निपत्य भगवन्तमेतदवोचत्। किं रूपं भगवन् विज्ञानं शरीरात् प्रच्युतं भवति। भगवानाह— साधु साधु महौषधे एवमेतत्। यथेदानीं चोदितस्तेऽहं प्रतिपादयामि। परमं गम्भीरोऽयं प्रश्नस्तथागतविषयनिर्देशो यत्र चैतद् विज्ञानं तथागतादृते निर्देष्टा कश्चिदुपलभ्यते।

अथ भद्रपालिर्भगवन्तमेतदवोचत्— गम्भीरप्रश्नपरिपृच्छाकुशलो भगवन् महौषधि-राजकुमारः सूक्ष्मनिपुणबुद्धिश्च। भगवानाह—तथा ह्येष भद्रपाले महौषधी राजकुमारो भगवति विपश्येऽवरोपितकुशलमूलः। अयं भद्रपालेऽयं महौषधी राजकुमारः पञ्चजातिशतानि पर-तीर्थिकोऽभवत्। स चायमेव विपृष्टवान् किमयं विज्ञानधातुः कोऽयं विज्ञानधातुः कथमयं विज्ञानधातुरिति। न चानेन भद्रपाले विज्ञानस्य गतिरागतिर्वा आसादिता। अहमस्य संशयं विनोदयामि। अपि च विज्ञानमिति कोऽर्थः। बीजं शरीराङ्कुरमभिनिर्वर्तयति, विज्ञानं वेदनायाः स्मृतिं प्रतिलभते, तस्माद्बीजं विज्ञानविज्ञानमित्युच्यते।

तद्यथा—बदरखर्जूरआम्रातकदाडिमविल्वकपित्थादीनां फलानामनेकरसा निष्पद्यन्ते। कटुकतिक्तमधुराम्ललवणकषायादीनां एकैकभवो रसवीर्यविपाको भवति। कस्यचित् कटुको रसो भवति, कस्यचिन्मधुरः। तेषां फलानामन्तरहितानां यस्मिन् बीजानि तस्य तस्यैव गुणाः संक्रामन्ति। एवमेवायं विज्ञानधातुर्यस्मिन् यस्मिंश्च संक्रामति तस्मिंस्तस्मिन्नेव वेदनासंक्रान्ति-र्भवति। पुण्यमपुण्यं च स्मृतिश्च संक्रामति, अपि चायं विज्ञानधातुः शरीरं परित्यज्य प्रजानाति, इदम्मे शरीरं परित्यक्तमिति, तस्मादयं विज्ञानधातुरित्युच्यते। कुशलं कर्म प्रजानाति, अकुशलं कर्म प्रजानाति, इमानि कर्माणि समनुबद्धान्यहं तेषां समनुबद्ध इत्येवं प्रजानाति, अतो विज्ञानमित्युच्यते। पुनरप्यस्य शरीरस्य सर्वक्रियां विज्ञापयत्यतो विज्ञानमित्युच्यते। अस्मिन् शरीरे विज्ञानं न क्वचित् प्रतिष्ठितं भवति। न च विज्ञानादृते शरीरमुपलभ्यते। तेन हि भद्रपाले शृणु नादृष्टसत्यमिदं विज्ञानं पश्यति।

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | 20 | Comp. | |
| NP | " | Folding Book " | | |
| " | " | 9 | | |
| " | Dev. | 1 | " | |
| " | " | 4 (23-26) | " | |
| PL | N | 4 | " | |

# तान्त्रिक पूजा में सन्ध्याभाषीय शब्दों के विकल्पार्थ

—ठाकुरसेन नेगी—

[ विदित है कि जब से बौद्ध धर्म में 'तन्त्र' का समावेश हुआ, तभी से तान्त्रिक बौद्ध अनेक देवी-देवताओं की कल्पना करने लगे। कालान्तर में इन बौद्ध तान्त्रिकों ने प्रत्येक देवी-देवता को एक स्वतन्त्र स्वरूप प्रदान किया, उसकी पूजा के लिये अनेक मन्त्रों की रचना की तथा तन्त्र में पूजा को एक सुनिश्चित स्थान दिया। इस प्रकार बौद्ध तन्त्रों में वज्रयान पूजा-उपासना का विस्तार हुआ।

प्रस्तुत निबन्ध में बौद्ध तन्त्र ग्रन्थों में उल्लिखित सन्ध्याभाषीय शब्दों के विकल्पार्थ पर संक्षेप में विचार किया जा रहा है। ]

1. वज्रवाराहीकल्पतन्त्र त्रयोदश पटल में (वज्रयोगिनीवचन)—

**बुद्धपूजादि सर्वेषु पिबन्ति सुरपानयाः ।**
**उद्यानं वाटिका तीरं विश्रामं गमनादिना ।।**

वज्रयानी साधक बुद्धपूजादि सभी में देवी-देवताओं को पञ्चामृत अर्पण कर प्रसाद रूपी अमृत बनाकर तत्पश्चात् स्वयं पान करते हैं।

2. संवरोदयतन्त्र द्वादशपटल में (चक्रसंवरवचन)—

**पूजयेत् पञ्चामृतं युक्तं नृत्यगीतसुखोत्सवैः ।**
**चतुर्द्वारि स्थिता देवी भावयेद् देवतां सदा ।।** (13.28-29)

वज्रयानी तन्त्रचर्या की गुह्यपूजा में पञ्चामृत युक्त नृत्यगीत सुखोत्सवादि द्वारा चतुर्दिशा में विराजित डाकिनी, लामा, खण्डरोहा, रूपिणी आदि देवियों की सर्वदा भक्तिपूर्वक पूजा अर्चना करने से सिद्धि प्राप्ति होती है, अन्य मद्य-मांसादि द्वारा सिद्धि की प्राप्ति नहीं होती।

3. संवरोदयतन्त्र पंचविंशति पटल में—

**उत्तमं शीर्षजं सापि मध्यमं नाडिका भवेत् ।**
**अधमं मांससंभूतं रसायनविधिरुत्तमम् ।।**

शिर स्वरूप से उत्पन्न घृत युक्त पूजा उत्तम है, नाड़ी स्वरूप से उत्पन्न मधु युक्त पूजा मध्यम है तथा चरण स्वरूप से उत्पन्न मांसादियुक्त पूजा अधम है, यही उत्तम रसायन विधि होती है।

4. बृहत् स्वयम्भूपुराण तृतीय अध्याय में—

**अभिषेकं पुरा कृत्वा नेत्रलेपं प्रकुर्वीत ।**
**मञ्जुदेवेन मोदेन पिबेत्ताभ्याममृतं पयः ।।**

**पत्नीभ्यां सह संगेन पिबेच्चाञ्जलित्रयम् ।**
**प्रथमं च पिबेत् स्वेन पत्नीभ्यां ततो ददौ ।।**

**वज्रोदकं दशम्यां तु यः पिबेच्चाञ्जलित्रयम् ।**
**मानवं मानवांश्चापि वाञ्छितं फलं लप्स्यते ।।**

वज्रयान की रहस्यपूजा, तन्त्रयान की गुह्यपूजा, सहजयान की शून्यपूजा ये तीनों श्रावक, प्रत्येक, महायान सम्मिलित स्वयम्भू बुद्धपूजा हैं।

त्रेता युग में नेपाल देश के निर्माण के निमित्त सर्वप्रथम तन्त्रयान की गुह्यपूजा में अञ्जनाभिषेक द्वारा नेत्र में मोहनी, सिन्दूर तैलादि मिलाकर अञ्जन ग्रहण कर महामञ्जुश्री गुरु ने प्रसन्नचित्त होकर हर्ष से पञ्चामृत का अमृतपान स्वयं किया। तत्पश्चात् वरदा व प्रमदा (केशिनी-उपकेशिनी) नामक अपनी दो स्त्रियों के बीच में स्थित होकर हाथ जोड़कर अञ्जलिबद्ध तीन बार पान किया। सर्वप्रथम स्वयं ग्रहण कर पश्चात् दोनों स्त्रियों को भी पञ्चामृत युक्त दुग्ध अमृत पूजा के प्रसाद के रूप में पान कराया। यह वज्रोदक वज्रयान पूजा के पञ्चामृत संयुक्त जलप्रसाद, दुग्ध तथा अमृत का विज्ञ-मनुष्यों द्वारा तीन बार पान करने से उन मनुष्यों का मनोरथ सिद्ध होता है।

उक्त पूजा क्रमशः परम्परागत नेपाल देश के बुद्धमार्गियों द्वारा मार्गशीर्ष कृष्ण दशमी तिथि के दिन ''दिशि पूजा'' नाम से अत्यन्त प्रचलित है।

5. तथागतगुह्यक (गुह्यसमाजतन्त्रराज) प्रथम पटल में—

''एवं मया श्रुतमेकस्मिन् समये भगवान् सर्वतथागतकायवाक्चित्तवज्रयोषिद्भगेषु विजहार.........''।

ऐसा मैंने सुना, एक समय भगवान् वज्रसत्त्व सभी तथागतों के कायवाक्चित्त स्वरूप वज्रयोगिनी समान 64 पत्रों से युक्त सुन्दर पद्म (कमल) में विराजमान हुए।

उस समय असंख्य गुह्यकादिगण बोधिसत्त्वादि के समूह में अक्षोभ्यपुत्र वज्रपाणि ने बोधिसत्त्व को आगे रखकर वज्रयान का उपदेश किया। यह निश्चित सन्ध्याभाषार्थ है। अत: सन्ध्याभाषार्थ को छोड़कर सीधे अनिश्चित संस्कृतार्थानुसार...............असंख्य शिष्यगणों के सम्मुख वज्रयोगिनी के भग में स्थित होकर उपदेश करने वाले भगवान् वज्रसत्त्व हैं, ऐसा विपरीतार्थ है जिससे घृणा तथा लज्जास्पद होना सम्भव रहता है।

इस तरह नाना प्रकार से संवरादि नामों से देवियों के रूप में दर्शन देना वज्रसत्त्व का इन्द्रजाल मात्र है, अन्य नहीं।

6. सम्पुटोद्भवमहातन्त्रराज के सप्तम कल्प के प्रथम प्रकरण में—

**भगवन् श्रोतुमिच्छामि बाह्यमुद्रा ( वाङ्मुद्रा ) तु लक्षणम् ।**
**सन्ध्याभाषं किमुच्येत भगवन् ब्रूहि निश्चितम् ।।**

हे भगवान् वज्रसत्त्व! बाह्यमुद्रा के लक्षण सुनने की इच्छा है, सन्ध्या भाषा का वास्तविक अर्थ क्या है? कैसे जाना जाता है? हे भगवन्! निश्चित रूप से मुझे बताइये इसके उत्तर में।

7. सम्पुटोद्भवतन्त्र षष्ठ कल्प के प्रथम प्रकरण में कहा है—

**विण्मूत्रं श्लेष्मरक्तं च पञ्चमं शुक्रमेव च ।**
**पञ्चामृतमयं पिण्डं ततो वज्री त्विहोच्यते ।।**

| **विपरीत संस्कृतार्थ** | **निश्चित सन्ध्याभाषार्थ** |
|---|---|
| 1. विड् (दिशामल) | गोदधि |
| 2. मूत्र | गोदुग्ध |
| 3. श्लेष्म (कफ) | गुड़ अथवा चीनी |
| 4. रक्त | मधु |
| 5. शुक्र (बीज) | घृत (घी) |

बौद्ध तन्त्रों में विपरीत तथा अनिश्चित संस्कृतार्थ को छोड़ निश्चित सन्ध्याभाषार्थ को जान कर ऊपर की पाँच प्रकार की शुद्ध वस्तुओं का सम्मिलन वज्रयान पूजा में पञ्चामृत, (शुद्ध पाँच प्रकार से युक्त अमृत) सेवन करने का सन्ध्याभाषार्थ वज्रसत्त्व भगवान् ने तन्त्रशास्त्रों में देशित किया है।

बौद्ध तन्त्रों में अनिश्चित तथा विपरीतार्थ शब्द—

1. लिङ्ग, 2. भग, 3. विड्, 4. मूत्र, 5. श्लेष्म (कफ), 6. रक्त, 7. शुक्र (बीज), 8. मांस, 9. मद्य, 10. नर, 11. मत्स्य, 12. सर्प, 13. महामांस इत्यादि शब्दों के अर्थ निश्चितार्थ सन्ध्याभाषा के अनुसार इस प्रकार जानने चाहिये। यथा—

| | | |
|---|---|---|
| 1. लिङ्ग | – | वज्र |
| 2. भग | – | कमल, पद्म |
| 3. विड् (मल) | – | गोदधि |
| 4. मूत्र | – | गोदुग्ध |
| 5. श्लेष्म (कफ) | – | गुड़, अर्थात् चीनी |
| 6. रक्त | – | मधु |
| 7. शुक्र (बीज) | – | गोघृत |
| 8. मांस | – | बाहरी आवरण युक्त फल |
| 9. मद्य | – | नारियल के अन्दर का जल |
| 10. नर | – | कुण्ड, पुष्प |
| 11. शिर | – | जटावाला नारियल, बेल आदि फल |
| 12. मत्स्य (मछली) | – | कुश |
| 13. सर्प | – | कपास |
| 14. महामांस | – | कस्तूरी, कपूर, शालि, शाल-धूप |

यथा—

''**महामांसं शालिजं प्रोक्तमित्यादि**''। (हे० त० 2.3.60)

वज्रयान पूजा में चावल, दुग्धादि पञ्चामृत युक्त क्षीर (पायस) महामांस है। यज्ञ होमार्चनादि में निर्मित होने वाला पायस भी महामांस है। नराहुति का अर्थ किसी मनुष्य

का होम नहीं है, बल्कि कुण्ड, पुष्प आदि का होम है। मत्स्याहुति का अर्थ मछली का होम नहीं है, बल्कि कुश का होम है। सर्पाहुति का अर्थ सर्प का होम नहीं है, बल्कि कपास का होम है। मांसाहुति का अर्थ मांस का होम नहीं है, बल्कि कस्तूरी, कपूर, शालि, शालधूप आदि से युक्त निर्मित गोली का होम है।

सिद्धाचार्य कण्हपाद के "कोल्लईरे" नामक चर्यागीत (चर्चागीत) में उल्लेख है, यथा—"चउसम कस्तुरि कर्पूर शिह्लाय शालि"

अत: उक्त चार वस्तुओं के बराबर भाग को मिलाकर 108 गोली बनाकर होमयज्ञादि करना मांसाहुति है। शिराहुति का अर्थ किसी प्राणी का सिर होम करना नहीं है, बल्कि जटावाला नारियल, वेल, अमलादि फलों का होम करना है। उदाहरणार्थ—कुछ पूर्व कथाएँ संक्षेप में यहाँ प्रस्तुत हैं—

(क) एक समय रत्नकोश नामक नगर में रत्नकेतु राजा ने नराहुति का अर्थ बालकादि मनुष्यों का होम करने के कारण उस राज्य में विघ्नोपद्रव हुआ, किन्तु तत्पश्चात् कुण्ड, पुष्प (दूब) का होम करते ही विघ्नोपद्रव शान्त हो गये।

(ख) एक समय नेपालदेश के ललितपुर नगर के फर्पिङ् ग्राम में वज्रयोगिनी सन्निधान नारायण स्थान में रहकर ओडियानाचार्य ने मत्स्याहुति का अर्थ मछली का होम समझा, ऐसा करने से वहाँ विघ्नोपद्रव हुआ, किन्तु बाद में मत्स्य के अर्थ में कुश का होम करने से विघ्न शान्त हो गया।

बौद्ध तन्त्रों में निश्चित सन्ध्याभाषा के अर्थ को छोड़ सीधे अनिश्चित संस्कृतार्थ करने से सभी कार्य बिगड़कर उन्मत्त होने का भय रहता है।

8. एकल्लवीरचण्डमहारोषणतन्त्र तृतीय पटल में—

**"किं त्वमुत्सहसे वत्स विण्मूत्रादिभक्षणम्"**। (3.81)

अर्थात् गुरु अपने शिष्य से पूछता है—है वत्स (शिष्य)! क्या तुम विण्मूत्र खाने की इच्छा रखते हो? शिष्य कहता है—नहीं। यह अनिश्चित संस्कृतार्थ है। फिर निश्चित सन्ध्याभाषार्थ से गुरु कहता है—हे वत्स! क्या तुम दूध, पीने की इच्छा नहीं करते हो? तब

शिष्य कहता है—हाँ अत्यन्त इच्छा है। ऐसे स्थानों पर संस्कृत अर्थ को छोड़कर सन्ध्याभाषार्थ से अर्थ जानना चाहिये।

9. शिवतन्त्र में—

यथा— **"भगलिङ्गसमायोगं तद्दिने शिवपूजनम्"** ।

इत्यादि। अनिश्चित संस्कृत अर्थ—भगलिङ्ग के संयोग से (द्वारा) शिव की पूजा करने पर साधक को सिद्धि की प्राप्ति होती है। परन्तु निश्चित सन्ध्याभाषानुसार—

**भगाकारत्रयोदश्यां लिङ्गाकारा चतुर्दशी ।**
**भगलिङ्गसमायोगं तद्दिने शिवपूजनम् ।।**

इस सन्ध्याभाषार्थ से भग-त्रयोदशी तिथि तथा लिङ्ग के साथ चतुर्दशी तिथि का प्रारम्भ समय तथा उन दिनों रात्रि में शिव स्वरूप भैरव की पूजा करने से सिद्धि की प्राप्ति होती है। यहाँ ऐसी प्रतीति है।

इसलिये वज्रयानी साधक को तन्त्रार्थ को समझने में उन्मत्त होने के भय को दूर करने के लिये सन्ध्याभाषार्थ ही सर्वत्र जानना चाहिये।

10. संवरोदय तन्त्रराज षोडशपटल में मांसार्थ—

**मद्यं पानं विना पूज्यं होमं चैव विना घृतम् ।**
**सद्गुरुं च विना धर्मं विना धर्मेण मुक्तिदम् ।।**

संस्कृत अर्थ—मद्य-पान बिना पूजा न हो, घी बिना होम न हो तथा सद्गुरु बिना धर्म न हो और धर्म बिना मुक्ति न हो।

इस संस्कृतार्थ को छोड़कर सन्ध्याभाषार्थ से मांस का बाहरी आवरण युक्त फल तथा मद्य का अर्थ नारियल के अन्दर का जल ग्रहण करने से तात्पर्य है।

इस प्रकार से उत्तमसिद्धि प्राप्त कर पूर्वाचार्य अपनी सिद्धि द्वारा बड़े-बड़े प्रातिहार्य (चमत्कार) दिखाकर गये हैं।

11. सम्पुटोद्भवतन्त्र नवम कल्प में (मांसार्थ)—

**एवं विचित्रं भोजनं मद्यमांससमुद्भवम् ।**
**प्रियाय भोग सुभगः श्रीवज्रसत्त्वः प्रसिध्य( सीद )ति।।**

**पक्वान्नपानं समुद्राक्षा नारिकेलोदकादयः ।**
**नानाफलविचित्रं च दापयेद् गणमण्डलम् ।।**
**अनेन गीतमुद्रा वै नृत्यं चापि विशेषतः ।।**

यहाँ मांस का अर्थ पका हुआ कटहर, पपीता, केला, नारियल आदि विभिन्न फलों को गणमण्डल पूजादि स्थान में अर्चना कर वही फलादि प्रसाद स्वरूप भोजन कर श्रद्धाञ्जलि तथा भक्तिपूर्वक पूजा करने से सिद्धि प्राप्ति होती है।

12. क्रियासंग्रह षष्ठ प्रकरण में (मद्यार्थ)—

**इदं तं नारिकं वारि समयातिक्रमाद् वहेत् ।**
**समयसंरक्षणात् सिद्धिरिव वज्रामृतोदकम् ।।**

(क्रि० सं०, शतपिटक सीरीज, वा० 236, पृ० 162)

कच्चे नारियल फल के अन्दर के सम्पूर्ण जल को समयानुसार वज्रयान पूजनादि में क्रमशः अर्चन कर समयरक्षणसिद्धि (रसना, ललना एवं अवधूती नाड़ियों) के निमित्त ब्रह्माण्ड (मस्तिष्क) शुद्ध करने के लिये मन्त्र द्वारा शोधित नारियल फल के इस जल का वज्रयानपूजादि में शुद्ध अमृत जलस्वरूप पान करना चाहिये।

समयरक्षणा सिद्धि न होने वाले पदार्थों से रसना, ललना, अवधूती नाड़ियाँ तथा ब्रह्माण्ड (मस्तिष्क) अशुद्ध होकर उन्मत्त होने का भय रहता है अतः कुअन्न, रस, मद्यपान आदि दुर्गन्ध वस्तुओं का त्याग करना चाहिये।

13. संवरोदयतन्त्र षोडश पटल में (संवरवचन)—

**अथातः संप्रवक्ष्यामि पञ्चामृतस्य साधनम् ।**
**येन सम्यग्विधानेन सर्वसिद्धिफलोदयम् ।।**

**गोमांसं हयमासं च हस्तिमांसं तथैव च ।**
**नरमासं कुक्कुरिमांसं ग्राहयेच्च विचक्षणः ।।**

**पञ्चप्रदीपमाख्यातं वज्रसत्त्ववचो यथा ।**
**दशमीपर्वणि प्राप्तं एतद्वस्तु संमीलयेत् ।।**

| विपरीत संस्कृतार्थ | निश्चित सन्ध्याभाषार्थ |
|---|---|
| 1. गोमांस | गोदुग्ध |
| 2. हयमांस | गोदधि |
| 3. हस्तिमांस | गोघृत |
| 4. नरमांस | मधु |
| 5. श्वान (कुक्कुरि) मांस | गुड़ अथवा चीनी |

इन पाँच वस्तुओं के संयोग से पञ्चप्रदीप बनता है। विपरीतार्थ करने से यहाँ भी इन पाँच वस्तुओं का मांस ही ग्रहण होता है। अत: सिद्धाचार्यों ने निश्चित सन्ध्याभाषा से अर्थबोध कर पञ्चामृत शुद्ध वस्तु का प्रयोग करना उचित, अर्थात् योग्य बताया है। जिसे स्वयं वज्रसत्त्व (चक्रसंवर) ने तन्त्र ग्रन्थों में प्रकथन किया है।

वज्रयानी साधक को दशमी, चतुर्दशी, अमावस्या, पूर्णिमा आदि पर्वकाल की तिथियों में ऊपर वर्णित इन पाँच वस्तुओं के पञ्चामृत, देव-देवी गुह्यपूजादि में प्रयोग कर तत्पश्चात् स्वयं सेवन करना चाहिये, जो अति उत्तम एवं योग्य है। लेकिन अन्य अनिश्चित संस्कृतार्थ मद्य-मांस का सेवन नहीं करना चाहिये, जो निषिद्ध एवं अयोग्य है।

वज्रयानी साधक को प्रत्येक वज्रयान पूजादि क्रिया में सर्वप्रथम त्रिरत्नगमन, बोधिचित्तोत्पाद, चतुर्ब्रह्मविहार धारण करना अत्यावश्यक एवं अनिवार्य है।

14. संवरोदयतन्त्र त्रयोदश पटल में (चक्रसंवरवचन)—

**पुष्पधूपादिना पूज्य क्षमापयेदनुत्तरः ।**
**रत्नत्रयं शरणं गच्छेद् बोधिचित्तं विभावयेत् ।।** (13.5)

इस प्रकार साधक को अर्घ, पाद्य, पुष्प, धूप, दीप, गन्ध, रस, नैवेद्य आदि के साथ पञ्चामृत, फल, मिष्ठान्न, दक्षिणा आदि शुद्ध वस्तुओं से युक्त अनुत्तर सम्यक्सम्बुद्ध भगवान् (चक्रसंवर, गुह्यदेव-देवियों) का श्रद्धाञ्जलिपूर्वक पूजन कर याचना, पापदेशना, अनुमोदना, दण्डवत् प्रणाम, क्षमायाचना सहित अन्त में कायवाक्चित्त शुद्धि द्वारा त्रिरत्नगमन कर बोधिचित्तोत्पाद की विशेष भावना करनी चाहिये।

•

# बुद्धकपालतन्त्रटीका अभयपद्धति की विषयवस्तु

—छोग दोर्जे—

[ बुद्धकपालतन्त्र अनुत्तरयोगतन्त्रों में अत्यन्त महत्त्व रखनेवाला तन्त्र है। यह योगिनीतन्त्र से सम्बद्ध तन्त्र है और इसमें चौदह परिच्छेद हैं। इनमें मातृतन्त्र-योगिनीतन्त्र के विभिन्न विषयों के तत्त्वों की विवेचना निहित है। सन्ध्या भाषा एवं सांकेतिक भाषा के बाहुल्य के कारण यह तन्त्र सामान्य अध्येताओं के लिये बहुत सुगम नहीं है। मूल बुद्धकपालतन्त्र की संस्कृत पाण्डुलिपि प्राप्त नहीं है। इस तन्त्र पर आचार्य अभयाकर गुप्त ने एक टीका अभयपद्धति नाम से रचित की है, जिसमें उन्होंने इस तन्त्र के सम्पूर्ण विषयों पर सांगोपांग विस्तृत व्याख्या की है। इस लेख में बुद्धकपालतन्त्र टीका अभयपद्धति के चौदह परिच्छेदों की विषय वस्तु को संक्षेप में प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। ]

तन्त्रशास्त्र के उद्भव एवं विकास का इतिहास अत्यन्त व्यापक है। इसके यथार्थ का वर्णन करना सम्भवत: किसी भी सामान्य अध्येता के लिये सम्भव नहीं है। तथापि भारतीय संस्कृति की पृष्ठभूमि में पनपी तान्त्रिक धाराएँ—बौद्ध परम्परा और बौद्धेतर परम्परा, इन दो दिशाओं की ओर प्रवाहमान दिखाई पड़ती हैं। विभिन्न इष्ट देवताओं की साधना से सम्बन्धित तन्त्रों का विस्तार बौद्धेतर परम्पराओं में भी कम नहीं है। परन्तु भगवान् बुद्ध के प्रादुर्भाव के बाद अधिकांश तन्त्रों का प्रमुख लक्ष्य बुद्धत्व प्राप्ति से सम्बद्ध हो गया। ऐसे तन्त्रों को बौद्धतन्त्र कहा जाने लगा। साधना पद्धति के आधार पर बौद्धतन्त्रों के चार आभ्यन्तर भेद माने जाते हैं। जैसे क्रिया, चर्या, योगतन्त्र और अनुत्तरतन्त्र। अनुत्तरतन्त्रों में निर्दिष्ट साधना पद्धतियों में भी यद्यपि अत्यधिक सूक्ष्म भेद विद्यमान हैं, तथापि उन्हें तीन मुख्य भागों में विभक्त किया जाता है—मातृतन्त्र, पितृतन्त्र एवं अद्वयतन्त्र। साधना प्रक्रियाओं के आधार पर योगतन्त्रों की संख्या सोलह करोड़ और योगिनी तन्त्रों की संख्या साठ करोड़ होने की बात कही जाती है। इस समय इन विशाल तन्त्रों का मात्र विवरण ही प्राप्त है। इन तन्त्रों में बुद्धकपालतन्त्र अपना विशेष स्थान रखता है।

बुद्धकपालतन्त्र उपर्युक्त अनुत्तर योगतन्त्रों में बहुत महत्त्व रखने वाला तन्त्र है। यह उक्त तीनों तन्त्रों में से योगिनीतन्त्र से सम्बद्ध तन्त्र है। इसमें 14 परिच्छेद हैं। इनमें मातृतन्त्र-योगिनीतन्त्र के विभिन्न विषयों के तत्त्वों की विवेचना निहित है। सन्ध्या भाषा एवं सांकेतिक भाषा के बाहुल्य के कारण यह तन्त्र सामान्य अध्येताओं के लिये बहुत सुगम

नहीं है। सिद्ध सरहपाद और आचार्य पद्मवज्र जैसे तान्त्रिक मर्मज्ञ सिद्धपुरुषों ने भी इस कठिनाई को दृष्टि में रखकर इस तन्त्र के प्रथम दो पटलों की ही टीका लिखी है। उसके बाद आचार्य पण्डित अभयाकर गुप्त ने इस तन्त्र के सम्पूर्ण विषयों की सर्वाङ्गीण व्याख्या की है। मूलत: बुद्धकपालतन्त्र टीका आचार्य अभयाकर गुप्त द्वारा संस्कृत में लिखी गयी थी पर बहुत समय से यह ग्रन्थ अध्ययन-अध्यापन के क्षेत्र से प्राय: लुप्त सा रहा। इसके अध्ययन-अध्यापन का एक मात्र स्रोत इस ग्रन्थ का भोट अनुवाद ही रहा। भोट अनुवाद भी दो बार सम्पन्न हुआ। पहला अनुवाद दिङ्री छोस्डग का इस समय अप्राप्त है। इस समय पङ्लोडो तेनपा का अनुवाद मात्र उपलब्ध है।

सामान्यत: बुद्धकपालतन्त्र की सरहपाद और अभयाकर गुप्त की दो परम्पराएँ भोट देश में प्रवर्तित हुईं। बुद्धकपालतन्त्र पर सरहपाद[1] की पञ्जिका ज्ञानवती, साधनोपायिका एवं अभयाकर गुप्त की टीका अभयपद्धति[2] के अतिरिक्त पद्मवज्र[3] की तत्त्वचन्द्रिका नामक पञ्जिका का भी भोटानुवाद प्राप्त होता है।

अभयाकर गुप्त रचित अभयपद्धति के प्रारम्भ में ही व्याख्याकर्ता ने अनुबन्धादि चतुष्टय—1. अभिधेय, 2. सम्बन्ध, 3. प्रयोजन, 4. प्रयोजन निष्ठा को स्पष्ट करते समय कहा है कि इस 14 पटलों से अलंकृत ग्रन्थ के देशनाकर्ता एवं अभिधेय दोनों बुद्धकपाल ही हैं। पण्डित अभयाकर ने टीका की रचना पर कहा है कि वज्रयोगिनियों के अनुज्ञा और स्वप्न में उनसे प्राप्त उपदेशों एवं आशीर्वादों से ही मैंने बुद्धकपाल की टीका लिखी है। जो ग्रन्थ योगिनियों द्वारा अनुगृहीत होकर लिखा जाता है वह मातृतन्त्र प्रधान ग्रन्थ होता है। इसके उपरान्त 'एवं मया श्रुतं' की व्याख्या की है। । बुद्धकपाल में भी अन्य मातृतन्त्र ग्रन्थों की भाँति महासुख मार्गीकरण की विधि का विस्तार से वर्णन है। उसके बोध हेतु वज्र एवं पद्म के योग द्वारा अवधूती में महासुख का स्रवण कैसे किया जाता है, वर्णित है। बोधिचित्त के स्रवण से उत्पन्न महासुख ज्ञान द्वारा परमार्थ का साक्षात्कार होता है। इसका नाम पर्याय चित्रसेन, समन्तभद्री, भग आदि है। अर्थात् बोधिचित्त का प्रज्ञा से अभिन्न होना ही परमपद कहा गया है। बोधिचित्त महासुख, महाकरुणा रूपी है, जो हमें अप्रतिष्ठित निर्वाण की ओर ले जाती है। प्रज्ञा, चित्रसेन, भग भी हमें संसार से विच्छेद कर अप्रतिष्ठित निर्वाण की

---

1. तो० 1652, प० 104-150
2. तो० 1654, प० 166-225
3. तो० 1653, पृ० 150-166

ओर ले जाती है, इसके द्वारा विभिन्न प्रकार के गुणों के आविर्भाव हेतु मन्त्र-आवृत्ति के लिये भी प्रेरित करता है, क्योंकि मन्त्र का उत्स भी उसी प्रज्ञा बोधिचित्त का अद्वय स्थल है। अत: उसके स्पर्श से विभिन्न शक्तियों का प्रादुर्भाव होता है। मन्त्र के अभिप्राय को स्पष्ट करते हुए कहते हैं कि चित्त के स्वरूप को मन कहा जाता है। जो उस मन को विक्षिप्त होने से बचाकर तथ्य की रक्षा करवाता है, वह मन्त्र है। अर्थात् शून्यता एवं करुणा की अभिन्नता ही परमार्थ मन्त्र है।

इसमें तन्त्र के अभिप्राय को समझाते हुए तन्त्र का अर्थ निरन्तरता से लिया है और उसे तीन भागों में विभक्त किया है[1] हेतु, फल और उपाय। आद्यन्त रहित हेरुकात्मक (बोधिचित्त) को ही हेतुतन्त्र कहा है। उसी का आधार लेकर साधक फलहेरुक की प्राप्ति करता है, वह आगन्तुक मल से रहित अशेष जगत्कल्याणकर्ता रूपी फलहेरुक ही फलतन्त्र है। तत्त्व के विशुद्धीकरण हेतु गरुड़योग आदि उपायतन्त्र हैं। क्रमद्वय के साधनक्रम को स्पष्ट करते हुए चन्द्रादि की देवभावना उत्पन्न करना उत्पत्तिक्रम है। जैसे विषैले सर्प को गरुड़ ही मार सकता है उसी प्रकार शून्यता का योग भी तीक्ष्ण इन्द्रिय वाले ही कर सकते हैं, जिसका आश्रय धर्मधातु होता है। आदिकर्मिक को पहले उत्पत्तिक्रम की भावना करनी चाहिये।

उत्पत्तिक्रम की साधना में दक्षता प्राप्त करने के पश्चात् ही निष्पन्नक्रम की भावना की जाती है। आचार्य अभयाकर के अनुसार क्रमद्वय के योग में स्थित होकर साधक बुद्धकपाल साधना द्वारा सभी सिद्धियों को प्राप्त कर सकता है। बुद्धकपाल के साधक को रागादि पाँच कामगुणों का त्याग किये बिना साधना करनी चाहिये। कामगुणों में कर्ममुद्रा ही सभी मुद्राओं में श्रेष्ठ है, अत: उसका सेवन कर साधना करने के लिये कहा है। आगे कहा है कि मुद्रा का सेवन कर चार ज्ञानों द्वारा शून्यता, महासुख आदि चार शून्यताओं का साक्षात्कार करना चाहिए। संपुटतन्त्र और नागार्जुन के अनेक वचनों को उद्धृत करते हुये शून्यता का साक्षात्कार किये बिना बोधिकामना नहीं की जा सकती, ऐसा विस्तार से प्रतिपादित किया है। यह सब गुरु के उपदेश के द्वारा ही सम्भव होना बताया है, स्वप्रयास मात्र से नहीं। अत: पण्डित अभयाकर ने अपने गुरु के उपदेश का अनुसरण करते हुए बुद्धकपाल की साधना का खुलासा किया है, यहाँ पर पहला पटल सम्पन्न होता है।

---

1. तो० 1654, पृ० 170

द्वितीय पटल में उत्पत्तिक्रम की भावनाविधि को विस्तार से प्रस्तुत किया है[1]। उत्पत्तिक्रम मन्त्र और मन्त्रात्मक काय स्वरूप है। उत्पत्तिक्रम की सभी प्रक्रियाएँ मन्त्रों के द्वारा ही निष्पन्न एवं सिद्ध की जाती हैं। मन्त्र का अभिप्राय है मन से देवताओं का आह्वान कर मन्त्रों के द्वारा उन्हें प्रेरित करना। अत: इसी विधि को इस पटल में स्पष्ट करूँगा, ऐसा पण्डित अभयाकर कहते हैं। उत्पत्तिक्रम की विधि एक प्रकार से शिशु के पैदा होने सदृश होती है। पूजा अर्चना आदि घर में किसी आगन्तुक की सेवा करने सदृश होती है। सभी सिद्धियाँ बलि, भेंट के पूर्व प्रक्रिया का अनुसरण करती हैं। अत: ॐ महाकपालवज्र का उच्चारण करते समय द्रव्य भेंट करना चाहिये। उसके उपरान्त अनुचरों को बलि भेंट करनी चाहिये। यहाँ बलि का अभिप्राय समयद्रव्य से युक्त पारद सदृश अमृत और सुगन्धादि से परिपूर्ण निर्मित द्रव्य है। उसे अर्पित करना चाहिये। अपने सामने सुगन्धित शालि धान द्वारा निर्मित हेरुक की प्रतिमा बनानी चाहिये उसे बोधिचित्त से लेप कर समय एवं ज्ञानदेव के रूप में ध्यान करना चाहिये। उसे अपनी अनामिका से स्पर्श करते हुए 'ॐ महावज्र' इस मन्त्र का 108 बार उच्चारण करना चाहिये और मन्त्र और देवता को अभिन्न मानकर सभी उत्पत्तिक्रम की प्रक्रियाओं को पूर्ण कर सिद्धि का लाभ करना चाहिये। इस पटल में इन्हीं प्रक्रियाओं का विस्तार से वर्णन हुआ है।

तृतीय पटल में निष्पन्नक्रम के सम्बन्ध में व्याख्या की गयी है[2]। द्वितीय पटल में मन्त्र से देवकाय में उत्थापित होने की प्रक्रिया को दर्शाया था। यहाँ गुह्य एवं आभ्यन्तर साधना अर्थात् निष्पन्नक्रम की प्रक्रिया को स्पष्ट किया है। जैसा कि निष्पन्न शब्द से ही यह स्पष्ट होता है कि सभी तत्त्व, गुण एवं शक्तियाँ अपने शरीर के अन्दर ही विद्यमान हैं। आगन्तुक, कृत्रिम और नवीन उत्पन्न नहीं हैं। इसी वज्रदेह के अन्दर विद्यमान हैं उन्हें प्रकट करना है। अत: निष्पन्नक्रम का अभिप्राय ही अपने में सम्पन्न, निष्पन्न तत्त्व को जागृत करना है। इसलिये आभ्यन्तर नाभिमध्य को वज्रभूमि कहा गया है जिसे रं अक्षर में परिवर्तित कर वज्रभूमि में भावित करना होता है। वहीं ॐ और एवं की भावना करने को कहा गया है जो धर्मधातु स्वभाव है, जो निर्माणचक्र कहलाता है जिसमें 64 नाड़ियों का चक्र बना होता है। फिर हृदय में धर्मचक्र जो आठ नाड़ियों से युक्त है, कण्ठ में 16 नाड़ियों से युक्त संभोगचक्र और उष्णीष में 32 नाड़ियों से युक्त महासुखचक्र है। उष्णीष से

1. तो० 1654, पृ० 179
2. तो० 1654, पृ० 182

नाभिचक्र तक अवधूती, मध्य नाड़ी से गठित इन चक्रों की भावना करनी चाहिये। मध्य में बोधिचित्त बहता है, दायें-बायें ललना और रसना नाड़ियों की भावना की जाती है। इस प्रकार कुल 120 नाड़ियों और चार निर्माणकाय आदि चक्रों का विस्तार से वर्णन कर स्वदेह में निष्पन्न वज्रदेह, वज्रनाड़ी, वायु और तिलक के माध्यम से कैसे महासुख परमपद को प्राप्त किया जाता है, यह इस पटल में वर्णित है।

चौथा पटल गारुडयोग पटल है[1]। जैसे कि प्रथम पटल में ही कहा गया था कि गरुड विषैले नागों का भक्षण करता है। यह गरुडरूपी पक्षिराज ही कर सकता है अन्य पक्षी नहीं। ठीक उसी प्रकार तन्त्र की साधना अतीव तीव्र इन्द्रिय से युक्त जन ही कर सकता है। इस पटल में विषैले सर्प के विष सदृश अज्ञानता अर्थात् प्रभास्वर चित्त को न समझना ही संसारचक्र एवं दु:ख का कारण बताया है। जैसे विषपायी व्यक्ति दु:ख से कभी छुटकारा नहीं पा सकता उसी प्रकार आचार्य ने विष के चार प्रकार गिनाये हैं[2]—यथा स्थावर, जंगम, कायज और कृत्रिम। अर्थात् रसपान आदि द्वारा पैदा किया गया स्थावर विष है, नागादि द्वारा उत्पन्न जंगम विष है। छूत की चर्मादि बीमारी, जो एक प्राणी से दूसरे प्राणी में लगती है वह कायज और खाद्य पदार्थ जैसे शहद आदि सड़कर बनने वाला विष कृत्रिम विष है। इन्हीं विषों के होते प्राणी दु:ख से प्रभावित होता है। अत: बौद्धेतर विष्णु, ब्रह्मा, शिवादि के साधक अपने गरुडयोग के द्वारा इन विषों से प्राणियों का उद्धार करने का प्रयास करते हैं। इधर बौद्धों में इसकी प्रक्रिया को गौण मानकर अज्ञानरूपी विकल्पों का परित्याग कर अपने प्रभास्वर चित्त का साक्षात्कार करने पर बल दिया है। व्यक्ति के संसार से विभिन्न प्रकार के पार्थिव एवं सांसारिक विषयों से निवृत्ति की प्रक्रिया का भी इस पटल में विस्तार से वर्णन किया गया है। अर्थात् यह पटल लौकिक एवं अलौकिक दोनों सिद्धियों को प्राप्त करने की विधि बताता है।

पञ्चम पटल रसायन पटल है[3]। पटल के नाम से ही विदित होता है कि साधक दीर्घकाल तक जीवित रह सकता है यद्यपि इस पटल का प्रयोजन भी तन्त्र का सामान्य ललना और रसना में बहने वाले सांसारिक विकल्पों का मध्यमा नाडी में प्रवेश, स्थिति और उत्थापन करना है जिससे ऊर्जा शक्ति अर्थात् सूक्ष्म वायु क्षय नहीं होती है और

1. तो॰ 1654, पृ॰ 194
2. तो॰ 1654, पृ॰ 185
3. तो॰ 1654, पृ॰ 194

साधक दीर्घकाल तक जीवित रह सकता है और अन्ततोगत्वा बोधि लाभ करता है। यद्यपि सभी बौद्धतन्त्रों का मुख्य उद्देश्य बोधि लाभ करना ही होता है लेकिन विनेयजनों के आशय, इच्छा के अनुसार पार्थिव सिद्धियों को साधना नाम देकर साधकों को तन्त्र की साधना में प्रेरित किया जाता है। अत: यहाँ इस पटल को रसायन पटल कहा है।

छठा पटल अभिषेक पटल है[1]। अभिषेक के बिना तन्त्र की साधना अर्थहीन, सिद्धिहीन मानी जाती है। इतना ही नहीं, अपितु इसके अभाव में यदि व्यक्ति साधना करता है तो वह नरक का भागी बनता है और अनेक अनर्थों को प्राप्त करता है। अत: अभिषेक तन्त्र का अभिन्न एवं अपरिहार्य अंग कहलाता है। गुरु साधक को विभिन्न मण्डलों में प्रवेश कराकर अभिषेक देता है। पण्डित अभयाकर ने भी घण्टापाद को उद्धृत करते हुए रजो मण्डल, पटमण्डल और चित्त मण्डलों में से चित्तमण्डल को ही अकृत्रिम मण्डल एवं परमार्थ मण्डल माना है। उसी में साधक को अभिषिक्त करने की बात कही है। इसी बात को ग्रन्थ के पञ्चम पटल के प्रारम्भ में भी कहा है कि चित्तमण्डल ही परमार्थ मण्डल है और उत्पत्तिक्रम की भावना में इष्टदेव को कहीं से आमन्त्रित करना भी नहीं होता। समय और ज्ञान इष्टदेव को आह्वान करने की विधि आदि तो मात्र संवृति में अधम इन्द्रियजनों को अनुगृहीत करने की व्यवस्था है। अन्यथा स्वचित्त ही देवमण्डल, इष्टदेव और ज्ञानदेव हैं ऐसा जानना चाहिये। संवृतित: विनेयजनों के अनुसार सभी कृत्रिम योगों की व्यवस्था की गयी है। इसी के अन्तर्गत पण्डित अभयाकर गुप्त के अनुसार बुद्धकपाल में चार अभिषेकों की व्यवस्था की है। कलश अभिषेक में जल, पट, वज्र, स्वामी और नाम नामक पाँच अभिषेक मन्त्र, वज्रव्रत, चर्याव्रत, व्याकरण, अवैवर्तिक तथा विद्याव्रत और गुह्य अभिषेक नामक सात अभिषेक और तृतीय प्रज्ञाज्ञान अभिषेक और चतुर्थ अभिषेक नामक कुल 14 अभिषेकों का वर्णन किया है। इनमें 11 अभिषेक कलश अभिषेक के अंग हैं और शेष गुह्य अभिषेक, प्रज्ञाज्ञान और चतुर्थ अभिषेक निष्पन्नक्रम की साधना से सम्बन्धित हैं। इन चार अभिषेकों के लिए साधक को कैसे गुरु से निवेदन करना चाहिये तथा गुरु कैसे साधकों को इन अभिषेकों को प्रदान करे इसके विधि-विधान का विस्तार से वर्णन इस पटल में हुआ है।

---

1. तो० 1654, पृ० 196

सप्तम पटल में फलतन्त्र की भावना विधि को स्पष्ट किया[1] है। यहाँ फलतन्त्र का अभिप्राय फलशरण के सदृश ही समझना चाहिये अर्थात् फलशरण वह होता है जिन साधकों ने फल को प्राप्त किया होता है, उनका मार्गदर्शक के रूप में हम शरणगमन करते हैं। जो मात्र सहायकरूपी शरण हैं या वह गौण त्रिशरणगमन कहलाता है। शरण तो हेतुगमन ही प्रमुख होता है अर्थात् जो स्वयं बुद्धस्वरूप है उसको जानकर उसे साक्षात्कार हेतु-साधना करनी होती है। वही सही धर्म है जो उसका पालन कर रहा है। वह स्वयं संघ आदि है, उसी प्रकार स्वयं बुद्धकपाल है, हेरुक है ऐसा जानना तो हेतु से उत्थापन होना है लेकिन जिसने उस पद को प्राप्त किया हो उसकी भावना करना फलतन्त्र है। यद्यपि विभिन्न सन्दर्भों में फलतन्त्र की व्याख्या भी भिन्न होती है.। यहाँ इस पटल में फलतन्त्र की भावना की विधि वही है जिसने पद को प्राप्त कर लिया हो उसकी भावना करना फलतन्त्र है। तदर्थ देवता का आश्रयस्थान मण्डल, विमान का निर्माण करना पड़ता है। इसके भी अनेक रूप हैं जैसे रजोमण्डल, पटमण्डल, बोधिचित्त मण्डल, समाधि मण्डल आदि का कैसे विमान मण्डल बनाना चाहिये आदि का वर्णन किया गया है। निवासस्थान-मण्डल निर्माण विधि के पश्चात् उसमें स्थित आश्रित देवमण्डलों की न्यासविधि का विस्तार से वर्णन हुआ है। देवताओं के बीज मन्त्र—कब किस-किस बीज मन्त्र से कौन से देवता एवं उनके परिवार एवं अनुचरों की उत्पत्ति की जाती है, यह वर्णित है। उनके आभरणों और आभूषणों का अपना-अपना अर्थ होता है उसे भी स्पष्ट किया गया है। उन न्यासित देवों की कैसे पूजा-अर्चना करनी चाहिये उसे भी स्पष्ट किया है तथा ज्ञानदेव को उसमें आह्वान कर फिर चक्र में चण्डाली प्रज्वलित कर महासुख का स्रवण करना तथा जब महासुख प्रवाहित होकर कण्ठचक्र, हृदयचक्रादि में पहुँचते समय चक्रों की स्थिति, योगिनियों को उसकी पूजा करना आदि तथा सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त हेरुक के चौबीस पीठ कहाँ-कहाँ स्थित हैं यह वर्णित है। यथा सिर में पुल्लीर, उष्णीष में जलन्धर, दायें कर्ण में ओडियान, सिर के पिछले भाग में अबुर्द आदि तथा विमान मण्डल के बाहर आठ महाश्मशान और उनमें स्थित स्वामी आदि का वर्णन भी इसमें हुआ है। आश्रय मण्डल और आश्रित मण्डल के न्यास के उपरान्त जप विधि कैसे हो इसका विस्तार से वर्णन है तथा बुद्धकपाल साधना का मूल मन्त्र क्या है वह भी इसी पटल में स्पष्ट किया गया है।

1. तो० 1654, पृ० 200

आठवाँ पटल होम (यज्ञ) का पटल है[1]। इसमें अग्निकुण्ड निर्माण विधि एवं उसकी लम्बाई, चौड़ाई और आकार आदि कैसा हो यह वर्णन किया गया है। इसका विस्तार पण्डित अभयाकर ने उनके द्वारा रचित अग्निहोमविधि में देखने के लिये कहा है। बाह्य-पुष्प, क्षीर, आभ्यन्तर-बोधिचित्त, शुक्र और शोणित का कैसे होम किया जाता है, बताया गया है। होम भी तन्त्र साधना का एक अंग माना जाता है। यह पुण्यसंचय एवं पाप के प्रायश्चित के लिये किया जाता है। साथ में पण्डित अभयाकर कहते हैं कि विभिन्न द्रव्यों का होम करना मात्र संवृतिमूलक है। परमार्थ में होम के लिये किसी प्रकार के द्रव्यादि को नियत नहीं किया जा सकता।

नवां पटल चर्या पटल कहलाता है[2]। इसमें पण्डित अभयाकर कहते हैं कि क्रमद्वय के आविर्भाव के उपरान्त भी यदि चर्या पर विशेष बल नहीं दिया जाये तो महामुद्रा की प्राप्ति नहीं होगी। शाश्वतता और उच्छेदता की धारणा रहित होकर हेय और उपादेय से ऊपर उठकर सभी चर्याएँ एक रस समता भाव से प्रेरित होकर करनी चाहिये। आठ लौकिक सिद्धियों की प्राप्ति के उपरान्त भी उसे अभिनिवेश के बिना चर्या करनी चाहिये। अर्थात् सारांश में दर्शन, साधना और चर्या में अभिन्नता रहनी चाहिये अन्यथा महामुद्रा परमपद की प्राप्ति नहीं हो सकती है। यह इस पटल का अभिधेय है।

दसवें पटल में [3]परानुग्रह हेतु के सम्बन्ध में विभिन्न उपायों का वर्णन आया है तथा स्वर्ण निर्माण हेतु लौह, प्रवाल, मोती आदि सम्पत्तियों से व्यक्ति धनसम्पन्न हो जाता है। बाह्य स्वर्ण विधि अन्य औषधि (रसायन) तन्त्रों में विस्तार से वर्णित है। अत: वे यहाँ विस्तार से नहीं लिखते हैं। यहाँ साधक शक्ति का सेवन कर दीर्घकाल तक सुख का भोग कर सकता है। उसके लिये नाड़ियों को कैसे विस्तार और संकोचन के द्वारा बोधिचित्तरूपी तिलक को रोककर सुख का अनुभव कर सकता है तथा उस पर पूर्ण दृढ़ता हासिल करने पर कैसे महासुख स्वरूप बुद्ध बन सकता है, यह वर्णित है।

ग्यारहवाँ पटल भी अत्यन्त संक्षिप्त है[4]। उसमें विद्याधर योग की विधि के सम्बन्ध में लिखा है कि कैसे-कैसे योगिनियों की भावना कर विद्याधर की प्राप्ति होती है।

---

1. तो० 1654, पृ० 211
2. तो० 1654, पृ० 112
3. तो० 1654, पृ० 112
4. तो० 1654, पृ० 114

बारहवाँ पटल अंजन सिद्धि पटल है[1]। जैसा कि नाम से ही विदित है यह आठ सामान्य सिद्धियों में से एक है जिसके आँख में लेपन करने से दूसरा देख नहीं पाता है। इसकी विधि में बताया गया है कि कैसे देव की भावना करें, कैसे अग्नि कुण्ड का निर्माण करें और क्या-क्या सामग्री हो कैसे शुक्र और शोणित का संमिश्रण कर पिण्ड बनाये तथा कैसे मन्त्र का जप हो, मन्त्र जपने की माला कैसी हो आदि वर्णित है। इसके लिये निष्पन्नक्रम की भावना आवश्यक नहीं होती, क्योंकि यह साधन लौकिक है और विकल्प पर आधारित है। निष्पन्नक्रम की साधना तो परमपद की प्राप्ति हेतु होती है। यह सब इस पटल में कहा गया है।

तेरहवें पटल[2] में क्रमद्वय द्वारा सभी आवरणों के विशुद्धिकरण के बारे में बताया गया है। जैसे विदित है कि उत्पत्तिक्रम में देव की भावना है और निष्पन्नक्रम में स्वशरीर में स्थित नाड़ी, तिलक और वायुयोग के द्वारा महासुखकाय प्राप्त करना होता है। यहाँ ललना, रसना नाडी में प्रवहमान वायु और तिलक को मध्यमा नाडी में प्रवेश करने की प्रक्रिया को बताया है और साथ ही साथ कर्ममुद्रा, समयमुद्रा, धर्ममुद्रा और महामुद्रा का अर्थ और उनके द्वारा कैसे निर्माणकाय, सम्भोगकाय, धर्मकाय और महासुखकाय की प्राप्ति होती है, यह स्पष्ट किया गया है। मुद्राओं का उत्पत्तिक्रम में क्या अभिप्राय होता है तथा निष्पन्नक्रम की भावना में इन मुद्राओं का पुनः क्या अर्थ एवं अभिप्राय निकलता है यह भी स्पष्ट किया गया है। इस प्रकार एक शब्द का भी विभिन्न सन्दर्भों में कैसे भिन्न-भिन्न अभिप्राय होता है इसे भी इस पटल में जाना जा सकता है। पण्डित अभयाकर ने वहीं प्रत्याहार, समाधि आदि योग के षडंगों का भी इसमें जिक्र किया है और इसकी भावना विधि पर भी प्रकाश डाला है तथा नागार्जुन, शान्तिदेव आदि को उद्धृत करते हुए तत्त्व का प्रतिपादन भी किया है। कहा है कि यह जगत् सूक्ष्म चित्त का ही विस्तार रूप है और उसके अतिरिक्त स्वतः सिद्ध कोई द्रव्य नहीं है। अतः निर्विकल्प होकर प्रभास्वर चित्त को समझने के लिये ही विभिन्न क्रियाओं और प्रक्रियाओं का आविर्भाव हुआ है। नागार्जुन को उद्धृत करते हुए कहा है कि यही महायान परम मार्ग है और यही महामुद्रा है।

---

1. तो० 1654, पृ० 214
2. तो० 1654, पृ० 216

चौदहवाँ एवं अन्तिम परम पद पटल है[1]। जैसे हीनयानी निर्वाण को परमपद मानते हैं। महायानी त्रिकायात्मक अप्रतिष्ठित निर्वाण को परमपद की संज्ञा देते हैं। तन्त्र में महासुखकाय को परमपद की संज्ञा दी है। यहाँ भी सम्पत्तिद्वय स्वार्थ और परार्थ सम्पत्ति से सम्पन्न महासुखात्मक स्वरूप को परमपद कहा है। उसे ही वज्रधर अर्थात् शून्यता और करुणा का अभिन्न रूप माना है। इसमें कैसे बुद्ध अपने परित्याज्यों (हेय आवरणों) का परित्याग कर परार्थ को प्राप्त करते हैं, इसका विस्तार से वर्णन किया गया है। कैसे हेतु के समयदेव की भावना कर अभिषेकों से अभिषिक्त होकर कर्ममुद्रा का सेवन कर महामुद्रा की प्राप्ति की जाती है, संक्षेप में कहा गया है। कैसे मार्ग चित्त अरूपी तथा उसके स्वरूप की व्याख्या करना कठिन है उसी प्रकार फल में वज्रधर का स्वरूप भी अगोचर अनिर्वचनीय है, ऐसा कहा गया है। अर्थात् सभी क्लेश, वासना सहित जिसने परित्याग कर परमपद महासुख स्वरूप वज्रधर को प्राप्त किया है उसको प्रणाम करते हुए पण्डित अभयाकर गुप्त ने अपनी बुद्धकपालतन्त्र की व्याख्या को सम्पन्न किया है। अन्त में उन्होंने टीका की रचना से अर्जित जो पुण्य हो उससे सभी प्राणी परमपद को प्राप्त करें तदर्थ परिणामना की है।

•

1. तो० 1654, पृ० 224

# ग्रन्थ समीक्षा

—व्रजवल्लभ द्विवेदी—

| | | |
|---|---|---|
| **ग्रन्थ** | - | चर्यामेलापक(मेलावण)प्रदीप |
| **ग्रन्थकार** | - | महाचार्य आर्यदेव पाद |
| **प्रकाशक** | - | केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, 2000 |
| **आकार** | - | रायल |
| **मूल्य** | - | सजिल्द रु० 160.00, अजिल्द रु० 110.00 |

सारनाथ स्थित केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान की देखरेख में सन् 1985 के अन्त में प्रसिद्ध बौद्ध विद्वान् प्रो० जगन्नाथ उपाध्याय एवं इस संस्थान के निदेशक प्रो० समदोङ् रिनपोछे की प्रेरणा से भारत सरकार ने दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना के नाम से एक नये अनुभाग की स्थापना की थी। संस्कृत भाषा में उपलब्ध हो रहे बौद्ध तन्त्र-ग्रन्थों का प्रकाशन इसका मुख्य लक्ष्य था। प्रायः उन्हीं ग्रन्थों को प्रकाशन के लिये चुना गया, जिनका भोट भाषा में अनुवाद भी उपलब्ध था। संस्कृत की पाण्डुलिपियाँ अत्यन्त अशुद्ध रूप में उपलब्ध हैं। भोट अनुवाद के बिना इनका परिशोधन हो नहीं पाता। हम जानते हैं कि अनेक संस्कृत ग्रन्थों के एकाधिक भोट अनुवाद हुए हैं और इनकी सहायता से ग्रन्थों का परिशोधन ही नहीं, पुनरुद्धार भी किया गया है। इसी पद्धति से यहाँ से गुह्यादि-अष्टसिद्धि-संग्रह, सटीक वसन्ततिलक, सटीक कृष्णयमारितन्त्र जैसे अनेक महत्त्वपूर्ण तन्त्र-ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं। उसी परम्परा में अब दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थमाला के 22वें पुष्प के रूप में परिष्कृत भोट अनुवाद के साथ आर्यदेव के प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रकाशन हुआ है। ग्रन्थ के सम्पादक श्री जनार्दन शास्त्री पाण्डेय ने अपने उपोद्घात में ग्रन्थ और ग्रन्थकार का विशद परिचय दिया है। प्रस्तावना में प्रस्तुत संस्करण में उपयुक्त सामग्री का परिचय दिया गया है तथा ग्रन्थ के अन्त में कुछ परिशिष्ट भी जोड़े गये हैं। इनसे शोधकार्य में निरत विद्वानों को उचित सहायता मिल सकती है।

सम्पूर्ण ग्रन्थ के प्रतिपाद्य विषयों का परिचय उपोद्घात में "ग्रन्थ की वर्ण्यवस्तु" शीर्षक से विस्तार से दे दिया गया है। अतः यहाँ हम कुछ विशिष्ट विषयों को ही समीक्षात्मक पद्धति से प्रस्तुत कर रहे हैं।

## शास्त्रों की अर्थप्रतिशरणता

बौद्ध महायान और मन्त्रयान के ग्रन्थों में अर्थशरणता पर विशेष जोर दिया गया है, शब्दों के लालित्य अथवा उनकी परिशुद्धता पर नहीं। ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही पूरे प्रथम पृष्ठ में इस विषय की चर्चा कर ग्रन्थकार ने शब्द को कोलोपम (नाव-सरीखा) बताया है और भगवान् के इस वचन को उद्धृत किया है—"अर्थप्रतिशरणेन भवितव्यं शब्दस्तु यथा तथा" (पृ० 2)। आगे भी लंकावतार का यह वचन उद्धृत है—"अर्थप्रतिशरणेन महामते.... यथारुतार्थाभिनिविष्टास्ते वर्जनीया अर्थान्वेषिणेति" (पृ० 31-32)। स्पष्ट है कि यहाँ शब्दों का उपयोग केवल अर्थबोध के लिये माना गया है। नाव (कोल) का उपयोग जैसे नदी को पार करने के लिये होता है, उसी तरह से शब्द का उपयोग भी अभीष्ट अर्थ को समझाने के लिये होता है। ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविवृतिविमर्शिनी (भा० 1, पृ० 89) में योगसूत्र व्यासभाष्य (1.7) को उद्धृत करते हुए अभिनवगुप्त कहते हैं कि अपने ज्ञान को दूसरों में संक्रान्त करने के लिये शब्द का उपयोग किया जाता है[1]। अपनी बात को दूसरे को समझाने के लिये यह जरूरी नहीं है कि व्याकरण से परिशुद्ध ललित पदावली का ही उपयोग किया जाय।

विमलप्रभाकार[2] की दृष्टि में सुशब्द का प्रयोग भी एक प्रकार का आग्रह है। इसके नाश के लिये अशुद्ध शब्दों का प्रयोग, छन्दों में यतिभंग, विना विभक्ति के पद का अथवा

---

1. "आगमो हि नामायं शब्दनसंक्रान्तिशरीरः"। यथाह भगवाननन्तः—"परत्र स्वबोधसंक्रान्तये शब्देनोपदिश्यते" (ई० प्र० वि० वि०, भा० 1, पृ० 89)। इस प्रसंग में "निगमागमीयं संस्कृतिदर्शनम्" में प्रकाशित "पुराणानां नूनमागममूलकत्वम्" शीर्षक निबन्ध की पृ० 107 की दूसरी टिप्पणी देखिये।
2. "तेषां च सुशब्दवादिनां सुशब्दग्रहविनाशाय अर्थशरणतामाश्रित्य क्वचिद् वृत्तेऽपशब्दः, क्वचिद् वृत्ते यतिभङ्गः, क्वचिदविभक्तिकं पदम्, क्वचिद्वर्णस्वरलोपः, क्वचिद् वृत्ते दीर्घो ह्रस्वः, ह्रस्वोऽपि दीर्घः, क्वचित् पञ्चम्यर्थे सप्तमी, चतुर्थ्यर्थे षष्ठी, कुत्रचित् परस्मैपदिनि धातावात्मनेपदम्, आत्मनेपदिनि परस्मैपदम्, क्वचिदेकवचने बहुवचनम्, बहुवचने एकवचनम्, पुंल्लिङ्गे नपुंसकम्, नपुंसके पुंल्लिङ्गम्, क्वचित् तालव्यशकारे दन्त्यमूर्धन्यौ,क्वचिद् मूर्धन्ये दन्त्यतालव्यौ, क्वचिद् दन्त्ये तालव्यमूर्धन्यौ। एवमन्येऽप्यनुसर्तव्यास्तन्त्रदेशको(नो)पदेशकेनेति" (भा० 1, पृ० 29)।

वर्ण और स्वर से रहित पद का प्रयोग, विभक्ति आदि का व्यत्यय, आत्मनेपद-परस्मैपद का व्यत्यय, ह्रस्व-दीर्घ स्वरों का व्यत्यय, शकार-सकार आदि का व्यत्यय जान-बूझ कर कर देना चाहिये। समस्त महायान तथा मन्त्रयान के ग्रन्थों में ही नहीं, बौद्धेतर तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों में भी इसी पद्धति का अनुसरण देखने को मिलता है। हाइब्रिड(संकर) संस्कृत के नाम से एक तरफ इसके समर्थन का प्रयत्न किया गया है, तो दूसरी तरफ प्रो० विंटरनित्स जैसे संस्कृत भाषा के पाश्चात्य विद्वान् इसी तरह की भाषा के प्रयोग के कारण पुराण और तन्त्रशास्त्र के अध्ययन को अरुचिकर मानते हैं। उनका कहना है कि यह बात तन्त्रों के विषय में अधिक सही है। ये सारे के सारे हीनकोटि के लेखकों की कृतियाँ हैं और प्रायः असंस्कृत और व्याकरण के नियमों से अछूती भाषा में लिखे गये हैं[1]। विमलप्रभाकार की उक्ति प्रो० विंटरनित्स के सामने नहीं थी कि सुशब्द के आग्रह के परिहार के लिये इस तरह की भाषा का प्रयोग किया गया था और इस तरह से घुणाक्षर-न्याय से जो भाषा बनी उसे हाईब्रिड(संकर) संस्कृत नाम दे दिया गया। ये दोनों ही दृष्टियाँ विकल्प-व्यापार से प्रसूत हैं।

## पंचक्रम अथवा षट्क्रम

ग्रन्थकार ने इसी प्रकार की भाषा में लिखे गये सूत्र, तन्त्र और कल्प-ग्रन्थों की सहायता से प्रस्तुत ग्रन्थ की रचना की है। पंचक्रम की पद्धति से [2]मन्त्र-तत्त्व, मुद्रा-तत्त्व, आत्म-तत्त्व, धर्म-तत्त्व और देवता-तत्त्व का प्रतिपादन यहाँ किया गया है। आर्य नागार्जुन का पंचक्रम नामक ग्रन्थ प्रसिद्ध है। इसका संक्षिप्त परिचय **धीः** के छठे अंक में दो स्थलों पर (पृ० 74-75 एवं 89-90) दिया गया है। प्रथम स्थल (पृ० 74-75) पर उत्पत्तिक्रम पहला और चित्तनिध्यप्ति[3] दूसरा क्रम है। स्वाधिष्ठानक्रम तृतीय और चतुर्थ अभिसंबोधि क्रम है। पाँचवें क्रम का नाम युगनद्ध है। तिब्बती परम्परा के अनुसार नागार्जुन के मत में निष्पन्नक्रम के अन्तर्गत ही वज्रजाप, चित्तविवेक, मायाकाय, प्रभास्वर और युगनद्ध नामक

1. प्राचीन भारतीय साहित्य (हिन्दी संस्करण), भा० 1, पृ० 262 द्रष्टव्य।
2. इन तत्त्वों की व्यवस्थित व्याख्या यहाँ नहीं मिलती। हेवज्रतन्त्र (1.1.27) में आत्मतत्त्व, मन्त्रतत्त्व, देवतातत्त्व और ज्ञानतत्त्व की चर्चा है और टीकाकार ने इनकी व्याख्या भी की है। प्रस्तुत ग्रन्थ में केवल मन्त्रतत्त्व (पृ० 21, 26, 27) और देवतातत्त्व (पृ० 55) का स्वरूप बताया गया है।
3. गुह्यसमाज के टीकाकार चन्द्रकीर्ति के द्वारा निष्पन्नक्रम में व्याख्यात चित्तनिध्यप्ति में आर्यदेव के काय-वाक्-चित्त विवेक समाविष्ट हैं। 'धीः' के छठे अंक की पृ० 74 की पहली टिप्पणी देखिये।

पाँच क्रम माने गये हैं। आर्यदेव निष्पन्नक्रम के अन्तर्गत काय, वाक्, चित्त, मायाकाय, प्रभास्वर और युगनद्ध नामक छः भेद मानते हैं।

द्वितीय स्थल (पृ० 89-90) के अनुसार पहले का नाम पिण्डीक्रम है। उत्पत्तिक्रम अथवा कायविवेक की प्रक्रिया यहाँ बताई गई है। द्वितीय क्रम का नाम वज्रजाप है। उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम के मध्य में इसकी स्थिति मानी गई है। वाग्विवेक में इसका विनियोग होता है। तृतीय स्वाधिष्ठानक्रम का उपयोग चित्तविवेक के लिये होता है। पंचक्रम के स्वरूप को टिप्पणीकार ने इस तरह से प्रस्तुत किया है—"तदत्र प्रथमं कायविवेकमादर्शयितुं पिण्डीक्रमः। वाग्विवेकार्थं वज्रजापक्रमः। चित्तविवेकार्थं स्वाधिष्ठानक्रमः। ततः क्रमात् प्रभास्वरता। मायोपमलक्षणस्वाधिष्ठानस्य प्रभास्वरत्वेन सहैकतेति युगनद्धक्रम इति व्यवस्था" (पृ० 49)। स्पष्ट है कि उत्पत्तिक्रम के पिण्डीक्रम को तथा निष्पन्नक्रम के अन्य चार क्रमों को मिलाकर नागार्जुन का पंचक्रम बनता है। तृतीय अनुत्तरसन्धि में भी स्वाधिष्ठानक्रम ही वर्णित है, किन्तु यह नागार्जुन की रचना न होकर शाक्यमित्र की कृति है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में आर्यदेव ने तिब्बती परम्परा के अनुसार द्वितीय, तृतीय और चतुर्थ परिच्छेद में क्रमशः काय, वाक् और चित्तविवेक का स्वरूप बताया है। मायाकाय के नाम से यहाँ कोई प्रकरण नहीं मिलता, किन्तु षष्ठ परिच्छेद में माया के बारह प्रकारों का जो वर्णन मिलता है, उससे इसको संबद्ध कर सकते हैं। आठवें प्रकरण में प्रभास्वर एवं युगनद्धक्रम का स्वरूप प्रदर्शित है। इस प्रकार इस ग्रन्थ में तिब्बती परम्परा के अनुसार आर्यदेव के छः क्रमों का स्वरूप उपलब्ध है।

## सूत्र, तन्त्र, कल्प

प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रत्येक परिच्छेद में प्रतिपाद्य विषय की सूत्र, तन्त्र और कल्प के प्रमाण से परिपुष्टि की गई है। यहाँ इतना स्पष्ट कर देना जरूरी है कि सूत्र और तन्त्र के प्रमाण तो प्रत्येक प्रकरण में मिल जाते हैं, किन्तु कल्प के विषय में यह बात नहीं है। कल्प की सहायता प्रायः उन्हीं प्रकरणों में ली गई है, जहाँ क्रमबद्ध रूप से विषयों को समझाना है। जैसे द्वितीय परिच्छेद में शतकुल के स्वरूप को समझाते समय, तृतीय में वायु तत्त्व के स्वरूप को बताते हुए, नवम में मुद्रासाधन के क्रम को बताते समय, दशम में

महामुद्रासाधन के प्रसंग में और एकादश में ज्ञानमुद्रा के ध्यान के प्रसंग में कल्पशास्त्रीय पद्धति का अनुसरण किया गया है। इसी तरह से हम देखते हैं कि सूत्र और तन्त्र के तो अनेक ग्रन्थ यहाँ उद्धृत हुए हैं, किन्तु कल्प-विभाग का मात्र एक ही ग्रन्थ उद्धृत मिलता है—सर्वकल्पसमुच्चय।

## संशय-पदार्थ

प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रत्येक परिच्छेद की पुष्पिका में संशय पद जुड़ा हुआ है। ग्रन्थकार ने तृतीय परिच्छेद के प्रारम्भ में स्वयं ही इस शब्द का अर्थ स्पष्ट कर दिया है—"कायविवेकशिक्षयाऽपगतः संशयः" (पृ० 21)। इसका अभिप्राय यह है कि वज्रशिष्य प्रत्येक परिच्छेद के प्रारम्भ में प्रश्न के रूप में अपने संशय को प्रकट करता है और वज्रगुरु प्रश्न का समाधान करते हुए उसके संशय का अपनोदन करते हैं। सभी प्रकरणों में इसी तरह से इस शब्द की संगति बैठानी चाहिये।

## तत्त्व का स्वरूप

"किमेतत् तत्त्वम्" (पृ० 2) और "समस्तमेतत् तत्त्वम्" (पृ० 3) इस तरह से प्रश्न और प्रतिवचन के रूप में यहाँ तत्त्व का स्वरूप बताया गया है। संक्षेप में भूतनयात्मक समाधि की सहायता से संवृतिसत्य और परमार्थसत्य की अद्वयता का बोध ही तत्त्व है। इस तत्त्व के स्वरूप को जानने के लिये [1]चित्तधारा की विशुद्धि अपेक्षित है। अतः यहाँ (पृ० 3) प्रश्न उठाया गया है कि गुरु के उपदेश मात्र से यह हो जाती है या इसके लिये प्रयत्न अपेक्षित है? इसके उत्तर में सूत्र एवं तन्त्र के प्रमाण से यह स्पष्ट किया गया है कि चित्तधारा की विशुद्धि क्रमशः ही हो सकती है (पृ० 3-7)। परिच्छेद के अन्त में इस पक्ष को भी स्वीकार किया गया है कि निष्पन्नक्रम में प्रविष्ट साधक की चित्तधारा युगपत् भी परिशुद्ध हो सकती है। प्रत्यभिज्ञा दर्शन में इस स्थिति को "सकृद् विभातोऽयमात्मा" इस वचन से स्पष्ट किया है। अभिप्राय यह है कि बिजली की चमक के समान निष्पन्नक्रम में प्रविष्ट योगी की चित्तधारा युगपत् परिशुद्ध हो जाती है, उसे झटिति तत्त्व का साक्षात्कार हो जाता है।

---

1. चित्त की विशुद्धि और परमतत्त्व, तत्त्व का लक्षण जैसे विषयों के विशेष परिचय के लिये गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह का उपोद्घात (पृ० 39-41) देखिये।

[1]पंचाकाराभिसंबोधि के प्रसंग में गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह के उपोद्घात (पृ० 41-42) में परम तत्त्व का संक्षिप्त स्वरूप निदर्शित है। कालचक्र की विमलप्रभा टीका में आनन्द के सोलह भेदों का वर्णन कर कहा गया है कि षोडशाकार तत्त्व ही [2]सहजकाय है। सुख शब्द के विवरण में भी इस परम तत्त्व का लक्षण बताया गया है। हेवज्रतन्त्र (1.1.27) में आत्मतत्त्व, मन्त्रतत्त्व, देवतातत्त्व और ज्ञानतत्त्व का उल्लेख मिलता है और टीकाकार ने इन शब्दों की व्याख्या की है। प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रारम्भ में मन्त्र-मुद्रा-आत्म-धर्म-देवता नामक पाँच तत्त्वों का उल्लेख है। इन दोनों सूचियों में आत्म-मन्त्र-देवता नामक तीन तत्त्वों का समान रूप से उल्लेख है। प्रस्तुत ग्रन्थ में आनुपूर्वी से इनका विवरण नहीं मिलता। इस प्रसंग की चर्चा हमने ऊपर पृ० 135 की दूसरी टिप्पणी में की है।

सरहपाद ने [3]सुखराज को ही सदोदित तत्त्व माना है। सदोदित के पर्याय के रूप में नित्योदित[4] शब्द का प्रयोग भी मिलता है। इन शब्दों की व्याख्या हमें वैष्णव और शैव तन्त्रों में अधिक स्पष्ट रूप में मिलती है। वहाँ विष्णु के परव्यूह और शिव के निष्कल स्वरूप के लिये नित्योदित या सदोदित शब्द का तथा व्यूह और सकल स्वरूप के लिये शान्तोदित शब्द का प्रयोग मिलता है। इस विषय का विस्तृत परिचय सात्वतसंहिता के उपोद्घात (पृ० 21-26) में देखा जा सकता है। संक्षेप में हम परमार्थसत्य को सदोदित और संवृतिसत्य को शान्तोदित कह सकते हैं।

## तत्त्वसाक्षात्कार का क्रम

तत्त्व का साक्षात्कार क्रमशः होता है। इसी को यहाँ प्रधान पक्ष माना गया है। तिब्बती परम्परा के अनुसार नागार्जुन के पंचक्रम का तथा आर्यदेव के षट्क्रम का

---

1. गुह्यादि० के उपोद्घात (पृ० 40-44) में ही 'पंचाकाराभिसंबोधि' शीर्षक के अन्तर्गत आदर्श आदि पंचविध ज्ञान का सुस्पष्ट स्वरूप बताया गया है।
2. बौद्ध तन्त्रकोश के प्रथम भाग के उपोद्घात (पृ० 42-43) में यह विषय चर्चित है।
3. जयति सुखराज एकः कारणरहितः सदोदितो जगताम् ।
   यस्य च निगदनसमये वचनदरिद्रो बभूव सर्वज्ञः ।।
   गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह में प्रकाशित योगिनीचिन्ता की व्यक्तभावानुगततत्त्वसिद्धि का यह मंगल श्लोक है (पृ० 169)। यह ग्रन्थ तत्त्वसिद्धि अथवा मन्त्रनीतिशास्त्रमहारहस्य के नाम से भी जाना जाता है। सेकोद्देशटीका (पृ० 63) में यह आर्या विना पाठभेद के इसी रूप में सरहपाद के वचन के रूप में उद्धृत है। सहजतत्त्व, महासुख आदि शब्दों से इसी का बोध होता है।
4. सेकोद्देशटीका (पृ० 62) में उद्धृत आगम-वचन में नित्योदित शब्द भी प्रयुक्त हुआ है।

विनियोग शिष्य की योग्यता को क्रमशः बढ़ाने में होता है। मायाकाय का यद्यपि यहाँ स्पष्ट उल्लेख नहीं मिलता, किन्तु द्वादशविध माया की चर्चा मिलती है (पृ० 6, 55, 59)। मायाकार (पृ० 54) शब्द को भी मायाकाय माना जा सकता है। अतः आर्यदेव-निर्दिष्ट षट्क्रम के प्रस्तुत ग्रन्थ में निर्दिष्ट स्वरूप को बताने का प्रयत्न किया जा रहा है।

## 1. कायविवेक

द्वितीय परिच्छेद में कायविवेक के प्रसंग में शरीर के बाह्य तथा आन्तर अंगों, रुधिर आदि धातुओं, शरीर के विभिन्न अंगों से निकलने वाले मलों एवं नख-रोम-केश-दन्त आदि की राशि के साथ पाँच स्कन्ध, चार धातु, छः आयतन, पाँच विषय और पंचज्ञान का भी विवेचन किया गया है। स्कन्ध, धातु, आयतन आदि का यहाँ शतकुल, पंचकुल, त्रिकुल एवं एककुल के भेद से विस्तार से विवेचन है। देहोत्पत्ति के प्रसंग में प्रायः ये सभी विषय अन्य तन्त्रों में भी प्रतिपादित हैं। **धीः** के 24वें अंक (पृ० 29-46) में प्रकाशित ''तन्त्रशास्त्र की दृष्टि में कायमीमांसा'' शीर्षक निबन्ध में इस प्रक्रिया को देखा जा सकता है। यहाँ की अपनी विशेषता यह है कि रूप आदि पंचस्कन्धों की पंचबुद्ध के रूप में, पृथ्वी आदि चार धातुओं की लोचना आदि देवियों के रूप में व्याख्या की गई है। वायु के दस विभागों को बताते समय यहाँ प्राण, अपान आदि पाँच वायुओं के साथ उद्वाह, विवाह, संवाह, निर्वाह और प्रवाह नामक वायुओं का स्वरूप भी बताया गया है। यह विषय विशेष रूप से अवधेय है, क्योंकि कायविवेक के प्रसंग में इन पंचविध वायुओं की चर्चा अन्यत्र नहीं मिलती। पंचज्ञान के रूप में आदर्श, समता, प्रत्यवेक्षणा, कृत्यानुष्ठान और सुविशुद्धधर्मधातु नामक ज्ञान प्रतिपादित हैं। सभी [1]बौद्ध तन्त्रों में इनका विस्तार से वर्णन मिलता है।

## 2. वाग्विवेक

तत्त्वाधिगति के द्वितीय क्रम के रूप में वाग्विवेक की शिक्षा दी जाती है। कायविवेक के रूप में स्कन्ध, धातु, आयतन के स्वरूप का और उनमें देवता-विन्यास का क्रम स्थूल योग पर आधारित है। इसका उपदेश सभी को दिया जा सकता है। वाग्विवेक

1. बौद्ध तन्त्रकोश के प्रथम भाग का उपोद्घात (पृ० 25) देखिये। आदर्श ज्ञान, आदर्श आदि पंचज्ञान जैसे शब्दों के विवरण में बौद्ध तन्त्रकोश के दोनों भागों में संकलित परिभाषाओं में उन-उन तन्त्रों का उल्लेख किया गया है। ये दोनों भाग दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थमाला के पाँचवें और 15वें पुष्प के रूप में छपे हैं।

की पद्धति सूक्ष्म योग कहलाती है। महायानिकों की और वज्रयान में उत्पत्तिक्रम का अभ्यास करनेवालों की समझ में यह नहीं आने पाता। ऊपर पाँच तत्त्वों में मन्त्रतत्त्व का प्रथम स्थान है। वाग्विवेक के रूप में इस मन्त्रतत्त्व को ही समझना पड़ता है। इसके लिये वायुतत्त्व का ज्ञान अपेक्षित है। इस वायुतत्त्व को प्राणायाम के रूप में समझा जाता है। गुह्यसमाज, समाजोत्तर और सन्ध्याव्याकरण की पद्धति से यहाँ प्राणायाम का स्वरूप बताया गया है। पंचक्रम में इसी को वज्रजाप कहा गया है। प्राण, अपान आदि तथा नाग, कूर्म आदि दशविध वायुओं की चर्चा प्राय: सभी तन्त्र-ग्रन्थों में मिलती है, किन्तु श्रीसर्वबुद्धसमायोगडाकिनीजालसंवरनय में कोटाक्ष, कोटव, कोट, कोटाभ, कोटीरक, कोलाक्ष, कोलव, कोल, कोलाभ और कलि नाम से ये वर्णित हैं। द्वितीय परिच्छेद में सूचित उद्वाह आदि पाँच वायुओं की यहाँ पुन: चर्चा हुई है। शरीर में इनकी स्थिति का और इनके अधिष्ठातृदेवताओं का भी निरूपण यहाँ किया गया है। इसी प्रसंग में बताया गया है कि तत्त्वसंग्रह, मूलतन्त्र और उत्तरतन्त्र में वायुतत्त्व का स्वरूप सन्ध्याभाषा में प्रदर्शित होने से स्पष्ट नहीं होने पाता, अत: व्याख्यातन्त्र के आधार पर यहाँ उसको स्पष्ट करने का प्रयत्न किया गया है। इसी प्रकार मन्त्रोद्धार, मन्त्रसंकेत और मन्त्रार्थ की सहायता से भी मन्त्रतत्त्व के स्वरूप को समझाया गया है। सन्ध्याव्याकरण के प्रमाण से [1]त्र्यक्षर का स्वरूप भी प्रदर्शित है।

समस्त वाग्व्यवहार की प्रवृत्ति के मूल में [2]अकार की स्थिति को सर्वत्र स्वीकार किया गया है। यहाँ भी लंकावतारसूत्र, नामसंगीति और वज्रमण्डालंकारतन्त्र के प्रमाण से अकार की महिमा बताई गई है। इसी प्रसंग में लंकावतार के प्रमाण से लक्षणवाक्, स्वप्नवाक्, दौष्ठुल्यविकल्पाभिनिवेशवाक् और अनादिकालविकल्पवाक् नामक चतुर्विध वाक् का लक्षण भी बताया गया है (पृ० 32)। क्या परा, पश्यन्ती आदि चतुर्विध वाक् से इनका सम्बन्ध है? अकार से उत्पन्न होने के कारण ही शब्द को अक्षर कहा गया है। इन अक्षरों से उद्भूत विद्याओं और मन्त्रों की अपार महिमा शास्त्रों में वर्णित है। यहाँ भी उसे

1. ॐ आ: हूँ, यह त्र्यक्षर नाम से अभिहित है। "कायवाक्चित्तभेदेन त्र्यक्षरस्तु स्वभावत:" (यो० सं० 6.14) की व्याख्या में स्पष्ट किया है—"त्र्यक्षरं नादरूपापन्नम्, तस्मादुत्पन्नो हूँकाराकार:, स त्र्यक्षर-स्वभाव:"। तथा—"त्र्यक्षरेण ॐकारादिना" (पृ० 65)।
2. बौद्ध तन्त्रकोश के प्रथम भाग के उपोद्घात (पृ० 32–34) में "वर्णों में अकार की श्रेष्ठता" शीर्षक से इस विषय पर विशद विचार प्रस्तुत किया गया है।

संक्षेप में दिखाया गया है। वाग्विशुद्धि के प्रसंग में ही किन्नरराजपरिपृच्छासूत्र का एक लम्बा उद्धरण दिया गया है कि किस प्रकार सभी प्राणियों के शब्दघोष निकलते हैं। सर्वधर्माप्रवृत्तिसूत्र को उद्धृत कर वाग्विवेक की फलश्रुति वर्णित है। परिच्छेद के अन्त में बताया गया है कि वाग्विवेक के परिज्ञाता को चित्तविवेक की शिक्षा के लिये कल्याणमित्र के पास जाना चाहिये।

### 3. चित्तविवेक

चित्तविवेक सम्बन्धी प्रश्न की गम्भीरता को स्पष्ट करते हुये चतुर्थ परिच्छेद के प्रारम्भ में ही बताया गया है कि सम्प्रदाय से बहिर्मुख व्यक्ति चित्त के स्वभाव को नहीं जान पाते। वज्रगुरु की सहायता से ही विज्ञान का त्रिविध स्वरूप जाना जा सकता है। अनेक सूत्र-तन्त्र ग्रन्थों की सहायता से पहले यहाँ बीज और वृक्ष के दृष्टान्त से विज्ञान धातु का स्वरूप समझाया गया है कि विज्ञान से ही नाना प्रकार की वेदनाओं की उद्भूति होती है। इस विज्ञान की उत्पत्ति प्रभास्वर पद से मानी गई है। चित्त और मन इसी के पर्याय हैं। सूत्रनय के अनुसार चित्त, मन और विज्ञान; परतन्त्र, परिकल्पित और परिनिष्पन्न तथा राग, द्वेष और मोह के रूप में त्रिविध विज्ञान ही व्याख्यात हैं। मन्त्रनय में आलोक, आलोकाभास और आलोकोपलब्धि; शून्य, अतिशून्य और महाशून्य; चित्त, चैतसिक और अविद्या; राग, विराग, मध्य(महा)राग—ये सब त्रिविध विज्ञान के ही रूप माने जाते हैं। यहाँ आलोक, आलोकाभास और आलोकोपलब्धि का लक्षण बताकर कहा गया है कि ये ही त्रिविध शून्य हैं, इन्हीं से तीन बीजों की निष्पत्ति होती है। चित्त के लक्षण के साथ उसके 80 क्षण, अर्थात् प्रकृतियाँ (स्वभाव) यहाँ वर्णित हैं। मनुष्य का चित्त इनसे सदा आक्रान्त रहता है। मन्त्र की सहायता से ही मनुष्य इनसे त्राण पा सकता है। 80 प्रकार की मन की प्रवृत्तियों से 98 प्रकार के क्लेशों से और 62 दृष्टिदोषों से मनुष्य की रक्षा (त्राण) मन्त्र ही कर सकता है। तन्त्रशास्त्र की सभी शाखाओं में मन्त्र पद की व्युत्पत्ति यही बताई गई है कि यह मनन करने वाले साधक की रक्षा करता है।

उक्त त्रिविध विज्ञान की चन्द्रालोक, सूर्यालोक और अन्धकार से तुलना की जाती है। त्रिविध विज्ञान की प्रवृत्ति कैसे होती है? इस प्रश्न का समाधान सूत्रपद्धति से करने के उपरान्त अनुत्तरसन्धि में दिये गये समाधान को भी यहाँ प्रस्तुत किया गया है। वहाँ सन्ध्या, रात्रि और दिन के दृष्टान्त से इस विषय को समझा कर बताया गया है कि वायुधातु की

सहायता से ही त्रिविध विज्ञान नाना विषयों को अपना आलम्बन बनाता है। इन्हीं की सहायता से योगी त्रिकालज्ञ हो जाता है, वह स्वाधिष्ठान में प्रतिष्ठित हो जाता है।

काय-वाक्-चित्त विवेक का निरूपण करने के बाद यहाँ पंचम परिच्छेद में त्रिविध काय-दुश्चरित, चतुर्विध वाग्-दुश्चरित और त्रिविध चित्त-दुश्चरित की चर्चा की गई है और बताया गया है कि इन दुश्चरितों के कारण ही मानव सांसारिक दुःखों को अनन्त काल तक भोगता रहता है। अनुत्तरसन्धि को उद्धृत करते हुये बताया गया है कि समस्त जागतिक पदार्थ ऊपर बताये गये त्रिविध आभासों से ही उत्पन्न होते हैं और उन्हीं में विलीन भी हो जाते हैं। काय-वाक्-चित्त के माध्यम से सम्पन्न होने वाले शुभाशुभ कर्मों की स्थिति भी वैसी ही है। अत: त्रिविध विवेक की सहायता से इन कर्मों की परिशुद्धि कर प्रभास्वर में प्रतिष्ठित होने का व्यक्ति को प्रयत्न करना चाहिये। इसके लिये द्विविध सत्य के स्वरूप का ज्ञान अपेक्षित है। तभी यह समझ में आता है कि शून्य के अतिरिक्त किसी की भी वास्तविक सत्ता नहीं है। जो कुछ यहाँ दिखाई पड़ता है, वह सब माया-कल्पित है, इनकी कोई वास्तविक सत्ता नहीं है। ऐसा जान लेने पर साधक योगी क्लेशों से विमुक्त हो परमार्थसत्य का साक्षात्कार करने में समर्थ हो जाता है, वह प्रभास्वर पद में पहुँचने की योग्यता अर्जित कर लेता है।

संवृतिसत्य और परमार्थसत्य के स्वरूप को यहाँ छठे और सातवें परिच्छेद में समझाया गया है। परमार्थसत्य का साक्षात्कार कर प्रभास्वर पद में प्रवेश पाने के लिये संवृतिसत्य के द्वारा निर्मित मायाकाय का ज्ञान अपेक्षित है। अत: चतुर्थ क्रम के रूप में आर्यदेव ने मायाकाय की व्याख्या की है।

### 4. मायाकाय

प्रस्तुत ग्रन्थ में यद्यपि मायाकाय का स्पष्ट रूप से विवेचन नहीं मिलता, किन्तु बारह प्रकार की माया की चर्चा छठे परिच्छेद में दो स्थलों (पृ० 55, 59) पर मिलती है। बारह दृष्टान्तों के रूप में इसको समझाया जाता है। पृ० 59 पर इनके नाम दिये गये हैं। "वज्रयान दर्शन एवं साधना" (पृ० 241) में 12 उपमाओं के स्वरूप को समझाया गया है। यहाँ द्वितीय दृष्टान्त में उदकचन्द्र-प्रतिबिम्ब की तथा बारहवें दृष्टान्त में दर्पण-प्रतिबिम्ब की चर्चा अलग-अलग की गई है। उदक (जल) में प्रतिफलित होने वाले चन्द्र-सूर्य की तथा

दर्पण में दिखाई देने वाले मुख आदि के प्रतिबिम्ब की अलग-अलग स्थिति मानना उचित ही है। तैल, घृत आदि में प्रतिबिम्बित छाया की प्रथम दृष्टान्त में तथा खड्ग आदि में प्रतिबिम्बित मुख की अपर दृष्टान्त में गणना करनी होगी। 12 उपमाओं के नाम आर्यदेव ने इस प्रकार दिये हैं—1. मायोपम, 2. उदकचन्द्रोपम, 3. प्रतिभासोपम, 4. मरीचि, 5. स्वप्न, 6. प्रतिश्रुत्कोपम, 7. गन्धर्वनगर, 8. इन्द्रजाल, 9. शक्रायुध, 10. विद्युत्, 11. बुद्बुद और 12. दर्पणप्रतिबिम्बोपम। इनका विवरण उक्त ग्रन्थ में देखिये। इस प्रसंग में यहाँ स्वप्नावस्था और जाग्रदवस्था का भी स्वरूप विवेचित है, क्योंकि संवृतिसत्य का आभास इन्हीं दो अवस्थाओं में होता है।

गुरुकृपा से स्वाधिष्ठानक्रम में प्रविष्ट योगी परमार्थसत्य का साक्षात्कार कर प्रभास्वर पद में प्रतिष्ठित हो पाता है। सप्तम परिच्छेद में इस विषय को विस्तार से समझाया गया है कि [1]गुरुप्रसाद से किस प्रकार प्रभास्वर पद का साक्षात्कार होता है। इस प्रसंग में यहाँ बाह्य और आन्तर के भेद से द्विविध अभिसम्बोधिक्रम, चतुर्विध शून्य, द्विविध ध्यान जैसे विषय वर्णित हैं। परमार्थसत्य के यहाँ (पृ० 64-65) प्रभास्वर, सर्वशून्य आदि अनेक पर्याय प्रदर्शित हैं। इन पर्यायवाची शब्दों के माध्यम से हम परमार्थसत्य के परिपूर्ण स्वरूप को समझ सकते हैं। इस परिच्छेद के अन्त में मण्डल की, प्रज्ञाज्ञानाभिषेक और प्रभास्वर के साक्षात्कार की चर्चा हुई है।

### 5. प्रभास्वर एवं 6. युगनद्धक्रम

अष्टम परिच्छेद में आर्यदेव ने प्रभास्वर पद एवं युगनद्धक्रम की संक्षिप्त चर्चा की है। यहाँ प्रारम्भ में ही प्रश्न उठाया गया है कि परमार्थसत्य का साक्षात्कार कर निःस्वभाव बना सत्त्व कैसे व्यवहार करता है। यहाँ [2]अवैवर्तिक के विषय में, मोक्ष और मुक्त के

---

1. ''वज्रयान दर्शन एवं साधना'' नामक ग्रन्थ के लेखक डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी ने पंचक्रम (4.10) का यह श्लोक इस प्रसंग का उद्धृत किया है—

   स्वाधिष्ठानक्रमो नाम संवृतेः सत्यदर्शनम् ।
   गुरुपादप्रसादेन लभ्यते तच्च नान्यथा ।। (पृ० 244)

2. इस शब्द का अर्थ प्रस्तुत ग्रन्थ में इस प्रकार दिया है—''मायोपमसमाधिसमापन्नोऽपि यावत् परमार्थसत्याभिगमनं न लभते, तावदवैवर्तिको न भवति'' (पृ० 69)। बौद्ध तन्त्रकोश प्रथम भाग में आचार्याभिषेक (पृ० 12) और कलशाभिषेक (पृ० 24) के प्रसंग में अवैवर्तिकाभिषेक की चर्चा आती है। षड्विध कलशाभिषेकों को यहाँ अवैवर्तिकाभिषेक कहा गया है। इसी के द्वितीय भाग (पृ० 13) में बताया गया है कि अवैवर्तिक को अचला भूमि की प्राप्ति होती है। अवैवर्तिक बोधिसत्त्वगण की भी

विषय में भी प्रश्न उठाये गये हैं। उत्तर में योगी के प्रभास्वर पद से व्युत्थान की स्थिति में पहुँचने के क्रम को समझाया गया है। [1]अभिसंबोधिक्रम से प्रभास्वर पद की प्राप्ति की बात कही गई है। पंचक्रम के टिप्पणकार ने भी बताया है कि प्रभास्वरता के लिये अभिसंबोधिक्रम का तथा स्वाधिष्ठान एवं प्रभास्वर की एकता के लिये युगनद्धक्रम का उपदेश किया गया है। अमनसिकार पद की अद्वयवज्र (पृ० 60-62) कृत व्याख्या में प्रभास्वर पद, स्वाधिष्ठान पद और अचिन्त्यप्रभास्वरस्वाधिष्ठान पद का उल्लेख है। इन तीनों पदों का सम्बन्ध क्रमशः अभिसंबोधिक्रम, स्वाधिष्ठानक्रम और युगनद्धक्रम से है। नागार्जुन के पंचक्रम की सहायता से इस विषय को समझा जा सकता है। [2]अनुत्तरसन्धि के प्रमाण से आर्यदेव बताते हैं कि नाना प्रकार के मेघ जैसे आकाश से ही उत्पन्न होते हैं और उसी में विलीन भी हो जाते हैं, उसी तरह से त्रिविध आभास की सहायता से प्रतीत हो रहे समस्त भाव भी प्रभास्वर से ही निकलते हैं और उसी में पुनः प्रविष्ट हो जाते हैं। सर्वकर्मावरणविशुद्धिसूत्र के प्रमाण से वे कहते हैं कि जागतिक समस्त पदार्थ प्रभास्वर-स्वभाव हैं, किन्तु पृथग्जन नाना कल्पनाओं से अभिभूत होकर इनके सही स्वरूप को समझ नहीं पाते। परमार्थ सत्य के पर्यायों में वे प्रभास्वर की भी गणना करते हैं।

प्रस्तुत ग्रन्थ में प्रभास्वर एवं युगनद्ध क्रम का व्यवस्थित विवेचन नहीं मिलता। नागार्जुन के पंचक्रम तथा अभी हाल में केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी की विविध ग्रन्थमाला के सातवें और आठवें पुष्प के रूप में प्रकाशित ''वज्रयान दर्शन एवं साधना[3]'' तथा ''वज्रयानीय अनुत्तरयोग[4]'' नामक ग्रन्थों की सहायता से इनके स्वरूप को समझा जा सकता है। ग्रन्थकार ने षष्ठ और सप्तम परिच्छेद में संवृतिसत्य एवं परमार्थसत्य का विशद विवेचन किया है। मायाकाय संवृतिसत्य से और [5]प्रभास्वर पद परमार्थसत्य से समरस है। संवृतिसत्य और परमार्थसत्य की संयुति से ही, अर्थात् इनकी

---

वहाँ (पृ० 49) चर्चा मिलती है। अचला अष्टमी भूमि का नाम है और प्रस्तुत ग्रन्थ (पृ० 68) में चर्चित अष्टमी भूमि इसी प्रकरण से संबद्ध लगती है।

1. नागार्जुन के पंचक्रम में चतुर्थ स्थान पर अभिसंबोधिक्रम व्याख्यात है।
2. यद्यपि शाक्यमित्र का नाम यहाँ उद्धृत नहीं है, तो भी अनुत्तरसन्धि को यहाँ पंचक्रम से पृथक् ग्रन्थ के रूप में ही उद्धृत किया गया है। पंचक्रम के वचन यहाँ आदर के साथ उद्धृत हैं।
3. इस ग्रन्थ के लेखक डॉ० वङ्छुग दोर्जे नेगी तिब्बती संस्थान में मूलशास्त्र के वरिष्ठ प्रवक्ता हैं।
4. डॉ० ठाकुरसेन नेगी इस ग्रन्थ के लेखक हैं। दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध अनुभाग में शोध अधिकारी के पद पर ये कार्यरत हैं।
5. प्रभास्वर पद का विशद विवेचन गुह्यादि० के उपोद्घात (पृ० 52-53) में देखा जा सकता है।

युगनद्धता से ही लौकिक एवं अलौकिक व्यवहारों का संचालन होता है। ब्रह्मसूत्र शांकरभाष्य के प्रारम्भ का—"सत्यानृते मिथुनीकृत्य प्रवर्ततेऽयं लोकव्यवहार:" यह वाक्य इसी स्थिति की ओर इंगित करता है। बौद्ध तन्त्रों में प्रभास्वर पद में प्रतिष्ठित योगी की विशिष्ट चर्या के लिये युगनद्ध शब्द प्रयुक्त हुआ है। प्रभास्वर पद के समान ही युगनद्धक्रम की भी यहाँ अनेक स्थलों पर चर्चा हुई है। विशिष्ट शब्दानुक्रमणी की सहायता से उनको देखा जा सकता है। हमें स्मरण रखना है कि निर्वाण, [1]भूतकोटि जैसे शब्दों की भी प्रभास्वर के पर्यायों में गणना की गई है। इसीलिये प्रभास्वर के समान ही भूतिकोटि में भी प्रवेश-निर्गम की चर्चा बौद्ध तन्त्रों में मिलती है।

प्रस्तुत आठवें परिच्छेद को यहाँ अप्रतिष्ठित निर्वाण नाम दिया गया है। सेकोद्देशटीका[2] में इसकी व्युत्पत्ति दी गई है। संक्षेप में अक्षर बिन्दु उसका अर्थ होगा। प्रारम्भ में ही अवैवर्तिक के विषय में प्रश्न किया गया है। मायोपम समाधि में स्थित योगी जब तक परमार्थसत्य का साक्षात्कार नहीं कर लेता, तब तक वह अवैवर्तिक कहलाता है। योगी परमार्थसत्य का साक्षात्कार कर प्रभास्वर पद में प्रतिष्ठित होकर जब अपने चित्त के यथार्थ स्वरूप का ज्ञान कर लेता है, तो वह बोधि में प्रतिष्ठित हो जाता है। चित्तविवेक से संपन्न महायोगी शुभाशुभ कर्मफल से निरपेक्ष हो जाता है, तो वह मोक्ष के प्रति अभिमुख होता है। इस स्थिति में योगी संसार के बन्धनों से मुक्त हो जाता है, अत: इसे मोक्ष कहते हैं। चित्त के राग, द्वेष और मोह नामक दोषों से विमुक्त हो जाने से इसे बोधिसत्त्व पद भी कहा जाता है। इसको अनुत्तर पद के नाम से भी जाना जाता है। इस प्रसंग में आर्यदेव ने कम्बलपाद की अध्यात्मसाधनोपायिका का यह वचन उद्धृत किया है—

---

1. बौद्ध तन्त्रकोश, प्रथम भाग के उपोद्घात (पृ० 23) में इस शब्द का परिचय दिया गया है।
2. "विरागाद् रागविगमादुष्णीषस्थं यत् सौख्यं शुक्रं तत् प्रतिष्ठितम्। यत्तु वज्रमणेश्च्युतं तन्निर्वाणम्। अयं तु सुखराज उष्णीषवज्रमण्यन्तरालव्यापित्वादप्रतिष्ठितनिर्वाण:। अत एव महारागोऽक्षरश्च प्राधान्यात् प्रभुस्त्रैधातुकेश्वर:" (से० टी०, पृ० 55)। युगनद्ध-क्रम से इस स्थिति का लाभ होता है।

[1]स्थूलं शब्दमयं प्राहुः सूक्ष्मं [2]चित्तामयं तथा ।
चित्तया रहितं यत्तद् योगिनां परमं पदम् ।।

गुह्यसिद्धि, गुह्यसमाज, पंचक्रम, अष्टसाहस्रिका जैसे ग्रन्थों की सहायता से इस परम पद का स्वरूप स्पष्ट किया गया है और इस परम पद की प्राप्ति के लिये प्रयत्नशील महाविद्यापुरुषमूर्ति की स्तुति की गई है।

## त्रिविध ज्ञान

पूर्व परिच्छेद (पृ० 70) में "स्थूलं शब्दमयम्" यह श्लोक उद्धृत है। नवम परिच्छेद के प्रारम्भ में श्रुत, चिन्ता, घटमान योगी जैसे शब्द मिलते हैं। भावनाविशुद्धि और चर्याविशुद्धि की भी चर्चा की गई है। इन विषयों की हम शैव और जैन तन्त्रों से तुलनात्मक समीक्षा करना चाहते हैं। प्रत्यभिज्ञा दर्शन के ग्रन्थ [3]मालिनीमत में श्रुत, चिन्तामय और भावनामय के भेद से ज्ञान के तीन प्रकार वर्णित हैं। शास्त्रों में चारों तरफ फैले हुए ज्ञान का, इसका इतना अंश यहाँ है, बचा हुआ अंश वहाँ है, इसका कहाँ-कहाँ उपयोग होगा, इस तरह इनके पूर्वापर भाव का पूरी तरह से विचार कर इनको व्यवस्थित रूप देना ही श्रुत ज्ञान कहलाता है। चिन्तामय ज्ञान सामान्य और स्वभ्यस्त के भेद से दो प्रकार का है। चिन्तामय ज्ञान के स्वभ्यस्त हो जाने पर उसकी परिपूर्णता की स्थिति में भावनामय ज्ञान उत्पन्न होता है। इसी भावनामय ज्ञान के सहारे योगी योग के फल की

---

1. कम्बलपाद की आलोकमाला में यह वचन उपलब्ध नहीं है। शैव कालोत्तरागम में यह इस प्रकार मिलता है—

   स्थूलं शब्द इति प्रोक्तं सूक्ष्मं चिन्तामयं भवेत् ।
   चिन्तया रहितं यत्तु तत्परं परिकीर्तितम् ।। (1.8)

   यह हम जानते हैं कि कालोत्तर गुह्यसिद्धि (8.12) में स्मृत है। इस श्लोक की व्याख्या के प्रसंग में अभिनवगुप्त ने (ई० प्र० वि० वि०, भा० २, पृ० 192-193) नाद के तीन स्वरूपों की यहाँ चर्चा मानकर उनकी मध्यमा, पश्यन्ती और परा वाणी से अभिन्नता मानी है।
2. कालोत्तर के वचन को और आगे चर्चित मालिनीमत एवं जैन तन्त्र के ग्रन्थ को देखते हुए चित्ता के स्थान पर चिन्ता पाठ ही उचित लगता है। प्रस्तुत ग्रन्थ में भी श्रुतचिन्ता (पृ० 76) पाठ मिलता है, जो इन ग्रन्थों से समरस है। शैव-शाक्त तन्त्रों में चित्ता से भिन्न कोई वस्तु नहीं हो सकती, किन्तु बौद्ध तन्त्रों में शून्यता ही परम पद है, अतः यहाँ इस पाठ की भी संगति बैठ जाती है।
3. मालिनीमत मालिनीविजयोत्तरतन्त्र के नाम से श्रीनगर से कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि में प्रकाशित हो चुका है। अभिनवगुप्त के मत से त्रिक दर्शन का यह प्रधान ग्रन्थ है।

प्राप्ति करता है। यहीं (2.20-23) योगियों के घटमान आदि चतुर्विध भेदों की भी चर्चा की गई है।

यही विषय जैन विद्वान् हरिभद्र सूरि के [1]षोडशकप्रकरण में भी इस तरह से वर्णित है—

**वाक्यार्थमात्रविषयं कोष्ठकगतबीजसंनिभं ज्ञानम् ।**
**श्रुतमयमिह विज्ञेयं मिथ्याभिनिवेशरहितमलम् ।।**

**यत्तु सद्वाक्यार्थजमतिसूक्ष्मसुयुक्तिचिन्तयोपेतम् ।**
**उदक इव तैलबिन्दुर्विसर्पि चिन्तामयं ज्ञानम् ।।**

**ऐदम्पर्यगतं यद् विध्यादौ यत्नवत् तथैवोच्चैः ।**
**एतत्तु भावनामयं शुद्धसद्रत्नदीप्तिसमम् ।।**

(पृ० 139, 141-143)

मालिनीमत में भावनामय ज्ञान की चर्चा इसकी फलश्रुति के साथ आगे भी मिलती है—

**तदर्थभावनायुक्तं मनोध्यानमुदाहृतम् ।**
**तदेव परमं ज्ञानं भावनामयमिष्यते ।।**
**मुहूर्तादेव तत्रस्थः समाधिं प्रतिपद्यते ।** (17.20-21)

स्पष्ट है कि आर्यदेव के ग्रन्थ में भी श्रुत, चिन्ता और भावना जैसे शब्दों के माध्यम से इन्हीं विषयों को सूचित किया गया है।

## चर्याविशुद्धि

भावनाविशुद्धि की संक्षिप्त चर्चा के बाद यहाँ नवम परिच्छेद के साथ आगे के दो परिच्छेदों में भी चर्याविशुद्धि का ही विस्तार मिलता है। वज्रयान के प्रायः सभी ग्रन्थों में

1. यशोविजय विरचित व्याख्या और गुजराती अनुवाद के साथ इस ग्रन्थ का प्रकाशन रंजनविजय जैन पुस्तकालय, झालवाड़ा, जिला जालौर, राजस्थान से हुआ है।

योगचर्या, बोधिचर्या, व्रतचर्या, [1]विद्याव्रत, [2]गुह्यपूजा, स्वात्मपूजा, कायपूजा आदि के रूप में इसका विस्तार मिलता है। श्रावकयान, सौत्रान्तिक मत आदि में निर्दिष्ट व्रतचर्या को यहाँ दुष्कर चर्या माना गया है। इस तरह की चर्या को यहाँ निषिद्ध घोषित किया गया है।

यहाँ प्रश्न उठाया गया है कि राग, द्वेष और मोह का तो शास्त्रों में तीन विषों के रूप में वर्णन मिलता है। उत्तर में परमाद्यतन्त्र, रत्नकूटसूत्र, विनयामोघसिद्धिमहातन्त्र और संवरतन्त्र के प्रमाण से बताया गया है कि जैसे [3]विष का युक्तिपूर्वक सेवन करने से वह औषधि का काम करता है, उसी तरह राग आदि के भी युक्तिपूर्वक सेवन से ये अमरत्व (मोक्ष) की प्राप्ति में सहायक बन जाते हैं। कौल शास्त्र के प्राय: सभी ग्रन्थों में इस तरह के वचनों को देखा जा सकता है।

रागज बोधिचर्या के यहाँ तीन भेद बताये गये हैं—1. सप्रपंच, 2. निष्प्रपंच और 3. अतिनिष्प्रपंच। इस त्रिविध चर्या के लक्षणों को यहाँ (पृ० 81) बताया गया है और इनका विस्तृत विवेचन क्रमश: नवम, दशम और एकादश परिच्छेदों में किया गया है।

### 1. सप्रपंच चर्या

सप्रपंच चर्या के विषय में तत्त्वसंग्रहतन्त्र की पद्धति से महामुद्रा की सिद्धि तथा परमाद्यमहायोगतन्त्र की विधि से महासुखपद की प्राप्ति की सूचना देकर बताया गया है कि गुह्यसमाज की दृष्टि में निष्प्रपंच और अतिनिष्प्रपंच नामक दो ही चर्याएं हैं। इस सूचना के साथ यहाँ प्रथमत: डाकिनीजालसंवर नामक महायोगतन्त्र की पद्धति से सप्रपंच चर्या का वर्णन किया गया है। इसके स्वरूप को समझाने के लिये ग्रन्थकार ने पहले उद्धृत श्लोकों का सरल अर्थ प्रस्तुत कर बाद में कल्प की पद्धति से इसकी सारी प्रक्रिया को समझाया है। (पृ० 83-88)। मूलतन्त्र के प्रमाण से इसको स्वात्मपूजा के रूप में प्रस्तुत करने के

---

1. गुह्यसिद्धि (पृ० 7, 49-52, 54-57) में प्रधानत: यही शब्द प्रयुक्त हुआ है।
2. गुह्यादि० के उपोद्घात (पृ० 33-35) में कायपूजा (आत्मपूजा) शीर्षक से इसका परिचय दिया गया है। ''निगमागमीयं संस्कृतिदर्शनम्'' नामक ग्रन्थ में ''तान्त्रिकी वरिवस्या तस्या भेदाश्च'' शीर्षक से प्रकाशित निबन्ध (पृ० 76-77) में भी बौद्ध तन्त्रों में वर्णित बाह्य, आध्यात्मिक और गुह्य पूजा का संक्षिप्त परिचय दिया गया है। 'धी:' 15वें अंक की 279 पृ० की तीसरी टिप्पणी भी देखिये।
3. मालिनीमत का यह श्लोक देखिये—''विषापहारिमन्त्रादिसन्नद्धो भक्षयन्नपि। विषं न मुह्यते तेन तद्वद् योगी महामति:।।'' (18.81)। कौल मत की सभी शाखाओं में इस प्रकार के वचन अवश्य मिलते हैं।

बाद ग्रन्थकार संवरतन्त्र को उद्धृत करते हुए बताते हैं कि अनुयोग[1] और अतियोग की पद्धति से इसका अनुष्ठान करना चाहिये। इस प्रसंग में मुद्रा-प्रतिमुद्रा, वन्दन-प्रतिवन्दन, पूजा-प्रतिपूजा, नाटक-प्रतिनाटक, गीत-प्रतिगीत की चर्चा कर [2]कायछोमा और वाक्छोमा के संकेतों को भी समझाया गया है (पृ० 87-88) प्रसंगवश यहाँ बताया गया है कि राजा इन्द्रभूति ने इस चर्या का अनुष्ठान किया था। नवम परिच्छेद में इस तरह सप्रपंचचर्या का निरूपण कर अन्त में बताया है कि साधनहीन व्यक्ति अन्य दो चर्याओं का अनुष्ठान करे। प्रस्तुत परिच्छेद का नाम बोधिसत्त्वचरित[3]धर्मोदयाभिसम्बोधि दिया गया है।

## 2. निष्प्रपंच चर्या

दसवें परिच्छेद में निष्प्रपंच चर्या का स्वरूप बताया गया है। प्रथमत: गुह्यसमाजतन्त्र में प्रदर्शित [4]चर्या-स्थानों का परिचय देकर कूटागार[5] आदि के निष्पादन की और महामुद्रासाधन की प्रक्रिया को कल्प की पद्धति से समझाया गया है (पृ० 91-94)। यहाँ परमार्थसत्य, स्वाधिष्ठानक्रम, भूतकोटि में प्रवेश और व्युत्थान, मुद्राबन्ध-मण्डल-कुण्ड आदि के निर्माण का निषेध, पट-काष्ठ-पाषाण से निर्मित प्रतिमा के प्रणमन का निषेध करते हुए [6]पंचगुह्य-महातत्त्व की सहायता से निष्प्रपंच चर्या के अनुष्ठान के लिये कहा गया

---

1. योग, अनुयोग, अतियोग और महायोग का परिचय कृष्णयमारितन्त्र की कुमारचन्द्र प्रणीत रत्नावली पंजिका (पृ० 123-129) में देखिये।
2. इस प्रसंग में 'धी:' के 15वें अंक (पृ० 311-320) में प्रकाशित ''छोमा-परिचय और विश्लेषण'' शीर्षक निबन्ध देखिये। स्वच्छन्दतन्त्र और कुलार्णव जैसे शैव-शाक्त तन्त्रों में भी छुम्मका पटल और संकेत पटल उपलब्ध हैं। कौलिक प्रकृति के प्राय: सभी तन्त्रों में अपने पारिभाषिक शब्दों के अर्थ को स्पष्ट करने के लिये ग्रन्थ के अन्त में यह प्रकरण देखा जा सकता है।
3. बौद्ध तन्त्रों में धर्मोदय अथवा धर्मोदया शब्द एक विशेष अर्थ में प्रयुक्त होते हैं। बौद्ध तन्त्रकोश के दोनों भागों से इसकी जानकारी मिल सकती है।
4. एकादश परिच्छेद के प्रारम्भ में भी इनके नाम दिये गये हैं। विविध चर्याओं की नामावली और उनका परिचय बौद्ध तन्त्रकोश, प्रथम भाग के उपोद्घात (पृ० 17) तथा ग्रन्थ से तथा चर्या के स्थानों एवं द्रव्यों का परिचय गुह्यादि० के उपोद्घात (पृ० 35-36) से प्राप्त कीजिये। 'धी:' के 15वें अंक की पृ० 279 की दूसरी टिप्पणी भी देखिये। विमलप्रभा में चर्या का यह लक्षण बताया गया है—''इह बोधिचित्तस्य वामदक्षिणनाडीप्रवाहवशेन गतस्य सर्वकालं मध्यमाप्रवाहेण षट्सु गुह्यादिकमलेष्वधोगमनादूर्ध्वगमनं नाम चर्या। सा इष्टसिद्धिर्महामुद्रासिद्धि:'' (भा० 2, पृ० 215-216)।
5. मण्डल में मुख्यत: प्रधान देवता का मूल स्थान ही कूटागार कहलाता है। प्रत्येक मण्डल में यह स्थान भिन्न-भिन्न रूपों में पाया जाता है। इसे मण्डलनिर्माण प्रक्रियाओं में देखा जा सकता है।
6. पंचगुह्य-महातत्त्व शब्द से बौद्ध तन्त्रों में 'गोकुदहन' शब्द से गृहीत द्रव्यों का ग्रहण किया जाता है। पंचदीप के नाम से ये जाने जाते हैं। पंचदीप और पंचामृत द्रव्य मनोविकारों के मार्गीकरण में अंकुश का

है। मूलसूत्र के प्रमाण से कायवाक्चित्तविद्याव्रत की और गुह्यसमाजतन्त्र के प्रमाण से गुह्यपूजा एवं विद्याव्रत की पद्धति को बताकर छ: [1]कामावचर विषयों की तथा परिनिष्पन्नावस्था में [2]महासुख की अनुभूति की चर्चा की गई है। कामावचर विषयों में यहाँ द्वन्द्व, आलिंगन, पाण्याप्ति, हसित, ईक्षित और मैथुन परिगणित हैं।

### 3. अतिनिष्प्रपंच चर्या

एकादश परिच्छेद में प्रथमत: अतिनिष्प्रपंच चर्या के स्थान परिगणित हैं। साधक की त्रिविध योग्यता की यहाँ सूचना दी गई है और गुह्यसिद्धि के प्रमाण से इस चर्या के स्वरूप को स्पष्ट कर बाद में कल्प की पद्धति से इसके क्रम को समझाया गया है (पृ० 97-98)। लौकिक क्षुद्र सिद्धियों को [3]विक्षेप और [4]वैवर्तिक के रूप में प्रस्तुत किया गया है। बाह्यांगना (कर्ममुद्रा) का त्याग कर यहाँ हृद्गत [5]ज्ञानमुद्रा से समापत्ति का क्रम भी समझाया गया है। सन्ध्याव्याकरणमहायोगतन्त्र के प्रमाण से इस विषय को स्पष्ट करते हुए [6]विपश्यना, शमथ एवं तथतामण्डल की चर्चा की गई है और सर्वदेवसमागमतन्त्र को उद्धृत कर बताया गया है कि इस महाघोर निर्वाण रूपी अग्नि में सब कुछ भस्म हो जाता है। इसी प्रसंग में भुसुकुचर्या का तथा व्याख्यातन्त्र के प्रमाण से [7]उन्मत्तव्रत चर्या का भी

---

काम करते हैं, अत: इनको पंचांकुश भी कहा जाता है। शाक्त तन्त्रों में पंचतत्त्वों की तथा शैव (त्रिक) तन्त्रों में पंचरत्न और द्वादश द्रव्यों की स्थिति एक सी है।

1. कामधातु के अन्तर्गत 6 देवनिकाय ही षट्कामावचर कहे जाते हैं। वे हैं—चातुर्महाराजिक, त्रायस्त्रिंश, याम, तुषित, निर्माणरति और परनिर्मितवशवर्तिन्। इनका सम्बन्ध क्रमश: द्वन्द्व, आलिंगन, पाण्याप्ति, हसित, ईक्षण और मैथुन जन्य सुख के अनुभव से है अर्थात् ये ही उनके विषय हैं।
2. पृ० 138 की तीसरी तथा पृ० 145 की दूसरी संख्या की टिप्पणी देखिये।
3. "ते समाधावुपसर्गा व्युत्थाने सिद्धय:" (3.37) योगसूत्र में प्रदर्शित उपसर्ग ही यहाँ विक्षेप के नाम से अभिहित हैं।
4. विवर्त, अर्थात् मिथ्या आभास से ग्रस्त व्यक्ति ही सिद्धियों के चक्कर में पड़ता है। वह अवैवर्तिक स्थिति में भी नहीं पहुँच सकता। पृ० 143 की दूसरी टिप्पणी देखिये।
5. "ज्ञानमुद्रा स्वचित्तपरिकल्पिता विश्वमातादिदेवीस्वभावा" (सेकोद्देशटीका, पृ० 56)। अद्वयवज्रसंग्रह-स्थित चतुर्मुद्राप्रकरण भी देखिये (पृ० 32-35)।
6. आचार्य नरेन्द्रदेव के ग्रन्थ बौद्ध धर्म-दर्शन के पंचम अध्याय में शमथयान के अन्तर्गत विपश्यना आदि का परिचय दिया गया है।
7. उन्मत्तव्रतचर्या का परिचय गुह्यादि० के उपोद्घात (पृ० 36-37) में देखिये।

परिचय दिया गया हैं। [1]मृदु, मध्य एवं अधिमात्र सत्त्व के भेद से और अपने स्वभाव के अनुरूप एक पक्ष, एक मास अथवा अधिक से अधिक छः मास पर्यन्त इन त्रिविध चर्याओं के अनुष्ठान से [2]महामुद्रासिद्धि के निमित्तों की उत्पत्ति की चर्चा करते हुए प्रथमतः सूक्ष्मता, लघुता आदि अष्टसिद्धियों का तथा गुह्यसमाज की पद्धति से स्वप्न-निमित्तों का परिचय दिया गया है।

## उपसंहार

अन्त में वज्रशिष्य प्रश्न करता है कि परमार्थसत्य का दर्शन कर लेने के बाद कृषि, वाणिज्य, सेवा आदि में लगा हुआ व्यक्ति यदि इन चर्याओं का अनुष्ठान नहीं कर पाता, तो उसकी क्या स्थिति होगी[3]? उत्तर में वज्रगुरु सुवर्णप्रभाससूत्र, लंकावतारसूत्र आदि का प्रमाण देकर बताते हैं कि जिस-किसी भी स्थिति में [4]भूतदर्शी विमुक्त हो ही जाता है। संसार और निर्वाण की यहाँ कोई वास्तविक सत्ता नहीं मानी गई है। यह सब भगवान् शाक्यमुनि की लीला है। परिनिर्वाण ही परमार्थसत् है। इस परमार्थसत्य से प्रसूत संवृतिसत्य

1. अद्वयवज्र ने तत्त्वरत्नावली (पृ० 14-22) में बताया है कि मन्त्रनय में तीक्ष्णेन्द्रिय सत्त्व का ही अधिकार है। इसी प्रसंग में उन्होंने इन त्रिविध सत्त्वों की चर्चा की है।
2. महामुद्रा के स्वरूप पर पक्षान्तर को प्रस्तुत करते हुये बौद्ध तन्त्रकोश के प्रथम भाग के उपोद्घात (पृ० 40-42) में विचार किया गया है। महामुद्रा-सिद्ध योगी ही सहज तत्त्व का साक्षात्कार करने की सामर्थ्य प्राप्त कर सकता है। मालिनीमत (7.13-14) में महामुद्रा का लक्षण दिया गया है। इसका सम्बन्ध कायमुद्रा से है। किन्तु वहीं आगे कुलचक्राधिकार (19.30) में आन्तर मनोमयी महामुद्रा चर्चित है। बौद्ध महामुद्रा से इसकी तुलना की जा सकती है। "मालिनीमत में वर्णित योगपद्धति" शीर्षक निबन्ध में हमने इस ओर इंगित किया है।
3. भगवद्गीता (6.37-45) के अर्जुन-कृष्ण के प्रश्न-प्रतिवचन के रूप में यही प्रसंग आया है। वहाँ श्रीकृष्ण कहते हैं—"नहि कल्याणकृत् कश्चिद् दुर्गतिं तात गच्छति। ...अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम्" (6.40-45)। महायान की दृष्टि से तो यह ठीक है, किन्तु मन्त्रनय में तो एक ही जन्म में मुक्ति की बात कही गई है। गुह्यादि० का उपोद्घात (पृ० 37-38) देखिये। "कालावधिं परित्यज्य सिद्ध्यतेऽनुत्तरं पदम्" (पृ० 100) प्रस्तुत वचन का भी यही अभिप्राय है।
4. "नापनेयमतः किञ्चित् प्रक्षेप्तव्यं न किञ्चन। द्रष्टव्यं भूततो भूतं भूतदर्शी विमुच्यते।।" (पृ० 102) यहाँ उद्धृत यह वचन, मन्त्रयान के ग्रन्थों में अनेक स्थलों पर उपलब्ध होता है। यहाँ (पृ० 102) इसकी व्याख्या भी की गई है। ग्रन्थ के प्रारम्भ (पृ० 2-3) में भूत शब्द को तत्त्व का पर्याय बताया है और कहा है कि भूतनयात्मक समाधि से सत्यद्वय के अद्वैधीभाव का, तत्त्व का साक्षात्कार होता है। यह साक्षात्कार ही भूतदर्शन कहलाता है। मैंने तत्त्व का साक्षात्कार कर लिया है, इस अभिमान से युक्त साधक ही यहाँ भूतदर्शी कहलाता है। ऐसा ही व्यक्ति अपने कायमण्डल में स्थित तथागतों को त्रिविध चर्या से प्रसन्न करने की सामर्थ्य (योग्यता) प्राप्त करता है (पृ० 85)।

की स्थिति को कुछ दृष्टान्तों की सहायता से समझाते हुए ग्रन्थकार का कहना है कि एक दीपक से दूसरे दीपक की, मुद्रा से मुद्रित वस्तु की और ध्वनि से प्रतिश्रुत्का (प्रतिध्वनि) की उत्पत्ति हम देखते हैं। इनको अपने मूलरूप से न तो अभिन्न ही माना जा सकता है और न भिन्न ही। उसी तरह से परमार्थसत्य और संवृतिसत्य की, निर्वाण और संसार की भी स्थिति माननी चाहिये। इस स्थिति को जान लेने के बाद सत्त्व अद्वयभाव में प्रतिष्ठित हो जाता है, सभी प्रकार के बन्धनों से मुक्त हो जाता है।

**येन येन हि भावेन मनः संयुज्यते नृणाम् ।**
**तेन तन्मयतां याति विश्वरूपो मणिर्यथा ।।**

सभी अद्वयवादी तान्त्रिक दार्शनिकों का यह सर्वमान्य सिद्धान्त है। वैष्णव परमार्थ-सार के इस वचन को आप देखिये—

**सर्वाकारो भगवानुपास्यते येन येन भावेन ।**
**तं तं भावं भूत्वा चिन्तामणिवत् समभ्येति ।।** (श्लो० 66)

ज्ञानदीपविमर्शिनी जैसे त्रिपुरा-सम्प्रदाय के ग्रन्थों में बाह्य और आन्तर पूजा का एक साथ विवरण दिया गया है, उसी तरह से समालोच्य ग्रन्थ की यह अपनी विशेषता है कि यहाँ सूत्र और तन्त्र उभय पद्धति से समस्त विषयों का विवेचन किया गया है। ऐसे स्थलों पर हम देखते हैं कि शब्दों की समानता के रहने पर भी उनके अर्थों में परिवर्तन हो गया है। उदाहरण के रूप में षट्कामावचर शब्द (पृ० 95) को हम ले सकते हैं। 37 बोधिपाक्षिक धर्मों की भी महायान और मन्त्रयान में अपनी-अपनी पद्धति से व्याख्या की गई है। यह एक गम्भीर अनुशीलन का विषय है कि शब्दों की यह अर्थ-परावृत्ति कैसे हो गई?

•

# རྩོམ་གྱི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས།

## གཤིན་རྗེ་མཐར་བྱེད་ངན་སོང་སྦྱོང་གི་བསྐོད་པ། ༡ – ༤

གཤིན་རྗེ་མཐར་བྱེད་ངན་སོང་སྦྱོང་གི་བསྐོད་པ་འདི་ནི་གཤིན་རྗེ་གཤེད་ཀྱི་མཆོད་པའི་ཆོ་ག་བསྡུས་པ་ཞེས་པ་ལས་དང་། དེ་བཞིན་འཇིག་རྟེན་མགོན་པོ་མཛེས་པ་བརྒྱད་པ་ཞེས་བྱ་བའི་བསྐོད་པ་ནི་འཇིག་རྟེན་དབང་ཕྱུག་གི་ཚིགས་བཅད་བསྡུས་པ་ཞེས་པ་ནེའུ་ཡོཀ་གཙུག་ལག་སློབ་ཁང་ ( Institute for Advance Studies of World Religions, NewYork ) ནས་དེ་སྔ་དཔར་སྐྲུན་མ་ཟིན་པའི་མ་དཔེ་ལས་བླངས་པ་ཞིག་ཡིན།

## ཆེས་དཀོན་པའི་དཔེ་དེབ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། ༥ – ༡༣

དུས་དེབ་འདོན་ཐེངས་འདིའི་ནང་གཞམ་གསལ་ཆོས་ཚན་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད་ཞུས་ཡོད།

༡། བཅོམ་ལྡན་མ་སྲུང་བ་ལྔའི་བསྐོད་པ།
༢། འཇིག་རྟེན་དབང་ཕྱུག་གི་ཚིགས་བཅད་བསྡུས་པ།
༣། ཏིང་ངེ་འཛིན་གྱི་ཆོ་ག
༤། གཤིན་རྗེ་གཤེད་ཀྱི་མཆོད་པ་བསྡུས་པ།
༥། འཁོར་ལོའི་ཞལ་རྒྱུན་མཆོད་པའི་ཆོ་ག

## ངག་དབེན་ (སྔགས་ཀྱི་དེ་ཉིད་)། ༡༣ – ༣༠

དུས་དེབ་ཉེར་བརྒྱད་སྐབས་སུ་སློབ་དཔོན་འཕགས་པ་ལྷས་མཛད་པའི་སྤྱོད་པ་བསྡུས་པའི་སྒྲོན་མ་ལེའུ་གཉིས་པའི་ལུས་དབེན་ (སྔགས་ཀྱི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་ ) གྱི་སྐོར་མདོ་ཙམ་བཤད་ཟིན་པ་དང་། དུས་དེབ་འདོན་ཐེངས་འདིའི་ནང་གཞུང་དེའི་ལེའུ་གསུམ་པའི་ངག་དབེན་གྱི་སྐོར་བསྡུས་ཏེ་བསྟན་ཡོད།

### ནང་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཁག་ཕྱོགས་བཏུས། ༣༧ – ༥༠

སྔཿདུས་རིང་གི་འདོན་ཐེངས་སྔ་མ་རྣམས་སུ་རྒྱུད་གཞུང་གི་ནང་དུ་ལུང་འདྲེན་བྱེད་པའི་ད་ཅང་དཀོན་པའི་གཞུང་རྣམས་ཀྱི་ཕྱོགས་བསྒྲིབས་བྱས་ཡོད་ཅིང་། བར་སྐབས་ཤིག་རྒྱུད་གཞུང་ཁག་མ་ཐོབ་པ་དང་དཔར་སྐྲུན་མ་ཐུབ་པའི་རྐྱེན་གྱིས་འདི་ལྟ་བུའི་གཞུང་རྣམས་ཀྱི་ཕྱོགས་བསྡུ་བསྒྲུད་མར་འདོན་ཐུབ་པ་བྱུང་མེད་རུང་། འདོན་ཐེངས་འདིའི་སྐབས་སློབ་དཔོན་འཕགས་པ་ལྷས་མཛད་པའི་སྤྱོད་པ་བསྡུས་པའི་སྒྲོན་མའི་ནང་ལུང་འདྲེན་གྱི་ཚུལ་དུ་གསལ་བའི་རྒྱུད་དཀའི་གཞུང་རྣམས་བཏུས་ཏེ་དཔར་སྐྲུན་ཞུས་ཡོད། ད་ལོ་སྤྱོད་པ་བསྡུས་པའི་སྒྲོན་མ་འདི་ཉིད་ཆེས་དཀོན་གསུང་རབ་པོད་ཕྲེང་ཉེར་གཉིས་པའི་ཚུལ་དུ་འདི་ག་མཐོ་སློབ་ནས་དཔར་སྐྲུན་ཞུས་ཡོད།

### ནང་པའི་ཐུན་མིན་ཚོས་ཚིག་རྣམས་ཀྱི་དགོངས་དོན། ༥༡ – ༧༤

སྔཿདུས་རིང་གི་འདོན་ཐེངས་སྔ་མ་རྣམས་སུ་འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་དུ་མར་གསལ་བའི་ཚོས་ཚིག་རྣམས་ཀྱི་དགོངས་དོན་ཕྱོགས་བཏུས་བྱས་ཡོད། འོན་ཀྱང་བར་སྐབས་སུ་དུས་རིང་འདོན་ཐེངས་འགར་མཁོ་བའི་ཚོས་ཚིག་མ་ཚོགས་པའི་དབང་གིས་མུ་མཐུད་དེ་འདོན་ཐུབ་མེད། ད་ལན་ཆེས་དཀོན་གསུང་རབ་ཉམས་ཞིབ་སྡེ་ཚན་ནས་དཔར་སྐྲུན་ཞུས་པའི་དཔལ་གསང་བ་འདུས་པའི་འཕགས་ལུགས་དང་འབྲེལ་བའི་སློབ་དཔོན་འཕགས་པ་ལྷས་མཛད་པའི་སྤྱོད་པ་བསྡུས་པའི་སྒྲོན་མ་ཞེས་བྱ་བ་འདི་རིམ་ལྔའི་དགོངས་དོན་འགྲེལ་པའི་གཞུང་ཞིག་ཡིན་པའང་གྲགས། འདོན་ཐེངས་འདིར་གོང་སྨོས་འགོ་བརྗོད་ཀྱི་འོག་གཞུང་དེ་ཉིད་དུ་གསལ་བའི་ཚོས་ཚིག་རྣམས་ཀྱི་དགོངས་དོན་བཏུས་ཏེ་བཀོད་ཡོད།

### དེ་བཞིན་གཤེགས་པ་གསང་བ་བསམ་གྱིས་མི་ཁྱབ་པའི་མདོ་ལ་ཅུང་ཟད་དཔྱད་པ། ༧༥ – ༨༣

དེ་བཞིན་གཤེགས་པ་གསང་བ་བསམ་གྱིས་མི་ཁྱབ་པའི་མདོ་འདི་ནི་དཀོན་བརྩེགས་ཀྱི་ཁོངས་སུ་གྲགས་ཆེ་བའི་གཞུང་ཞིག་ཡིན། ཡིགས་སྔར་གྱི་མ་དཔེའི་ནང་གཞུང་འདི་ལ་ཤིན་ཏུ་

རྒྱས་པའི་མདོ་རུ་བཞེད། འདིའི་ལུགས་སྒྱུར་གྱི་མ་དཔེ་ཆ་མ་ཚང་བ་ཞིག་རྙེད་སོན་བྱུང་བ་དེའི་ནང་ལེའུ་བཅུ་གཅིག་ཡོད། གཞུང་འདིའི་བོད་འགྱུར་ལ་ལེའུ་ཉེར་ལྔ་སྣང་ཡང་ལེའུ་དེ་དག་རྒྱ་དཔེར་ཡོད་པའི་ལེའུ་བཅུ་གཅིག་གི་ནང་བསྡུས་པར་གསལ། འདོན་ཐེངས་འདིའི་ནང་ལུགས་སྒྱུར་དང་བོད་འགྱུར་པར་མ་གཉིས་སུ་གསལ་བའི་ལེའུ་རྣམས་ཕན་ཚུན་མཚུངས་བསྡུར་གྱིས་མཐའ་དཔྱོད་བྱས་ཡོད།

## ཆེས་དཀོན་གསུང་རབ་ཁག་གི་རྩ་བའི་མ་དཔེ། ༨༣ – ༡༡༣

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་རྫིཿདུས་དེབ་འདོན་ཐེངས་ཉེར་བརྒྱད་པའི་སྐབས་གལ་ཆེའི་ཆོས་ཚན་ལག་བྲིས་མ་གོ་གཉིས་ཀྱི་སྐོར་དང་། འདིན་ཐེངས་འདིའི་ནང་དེ་རྗེས་ཀྱི་གསུང་རབ་ལག་བྲིས་མ་གཞན་གོ་གཅིག་གི་གནས་ཚུལ་བཀོད་ཡོད།

## རྒྱུད་ཀྱི་མཆོད་པའི་ནང་དགོངས་པའི་སྐད་ཀྱི་དོན་འགྲེལ་ཚུལ། ༡༡༨ – ༡༣༣

ཆེད་རྩོམ་འདིའི་ནང་ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་ནང་གསལ་བའི་དགོངས་པའི་སྐད་ཀྱི་དོན་འདྲ་མིན་ཁག་རྣམས་མདོར་བསྡུས་ཏེ་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད།

## སངས་རྒྱས་ཐོད་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱལ་པོ་ཆེན་པོའི་རྒྱ་ཆེར་འགྲེལ་འཇིགས་པ་མེད་པའི་གཞུང་འགྲེལ་ཞེས་པའི་བརྗོད་པར་བྱ་བའི་གཞི། ༡༣༣ – ༡༣༣

སངས་རྒྱས་ཐོད་པའི་རྒྱུད་ནི་རྣལ་འབྱོར་བླ་མེད་རྒྱུད་རྣམས་ཀྱི་ནང་ནས་ཏ་ཅང་གལ་འགང་ཆེ་བའི་རྒྱུད་གཞུང་ཞིག་ཡིན། རྒྱུད་གཞུང་འདི་ཉིད་རྣལ་འབྱོར་མའི་རྒྱུད་དང་འབྲེལ་ཞིང་འདིའི་ནང་ལེའུ་བཅུ་བཞི་ཡོད། དེ་དག་ཏུ་མ་རྒྱུད་རྣལ་འབྱོར་མའི་རྒྱུད་ཀྱི་བརྗོད་གཞི་སྣ་ཚོགས་པའི་དོན་གནད་སྐོར་ལ་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད། དགོངས་པའི་སྐད་དང་བརྡའི་ཚིག་མང་བར་བརྟེན་རྒྱུད་ལ་མ་གོམས་པ་རྣམས་ལ་ཤིན་ཏུ་རྟོགས་སླ་བ་ཞིག་མ་ཡིན། སངས་རྒྱས་ཐོད་པའི་རྒྱུད་འདིའི་རྩ་བའི་ལུགས་སྒྱུར་གྱི་མ་དཔེ་རྙེད་སོན་བྱུང་མེད། རྒྱུད་གཞུང་འདི་ལ་སློབ་དཔོན་འཇིགས་མེད་འབྱུང་གནས་སྦས་པས་ ( ཨབྷཡཱཀརགུཔྟ ) འགྲེལ་

པ་འཇིགས་པ་མེད་པའི་གཞུང་འགྲེལ་ཞེས་བྱ་བ་ཞིག་མཛད་ཅིང་། དེའི་ནང་ཁོང་གིས་རྒྱུད་འདིའི་བརྗོད་གཞི་ཡོངས་རྫོགས་ལ་ཆ་ཚང་བའི་འགྲེལ་བཤད་རྒྱས་པར་མཛད་ཡོད། ཆེད་རྩོམ་འདིའི་ནང་དཔལ་སངས་རྒྱས་ཐོད་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱལ་པོ་ཆེན་པོའི་རྒྱ་ཆེར་འགྲེལ་པ་འཇིགས་པ་མེད་པའི་གཞུང་འགྲེལ་གྱི་ལེའུ་བཅུ་བཞིའི་བརྗོད་གཞི་མདོར་བསྡུས་ཏེ་བསྟན་ཐབས་ཀྱི་འབད་བརྩོན་བྱས་ཡོད།

## སྤྱོད་བསྡུས་སྒྲོན་མའི་གཞུང་ལ་བསྐྱར་ཞིབ། ༡༣༣ – ༡༥༣

ནང་པའི་ཆོས་དཀོན་གསུང་རབ་ཀྱི་པོད་ཕྲེང་ཉེར་གཉིས་པའི་ཚུལ་དུ་དཔར་སྐྲུན་ཞུས་པའི་སློབ་དཔོན་འཕགས་པ་ལྷས་མཛད་པའི་སྤྱོད་པ་བསྡུས་པའི་སྒྲོན་མར་བསྐྱར་ཞིབ་ཀྱི་ཆེད་རྩོམ་ཞིག་འདོན་ཐེངས་འདིར་བཏོན་ཡོད། ཟབ་ཅིང་རྒྱ་ཆེ་བའི་བསྐྱར་ཞིབ་འདིར་སྤྱོད་པ་བསྡུས་པའི་སྒྲོན་མར་བསྟན་པའི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་ཀྱི་ངོ་བོ་དང་། དེ་ཉིད་མངོན་སུམ་དུ་བྱེད་པའི་རིམ་པ་དང་། ལུས་དབེན་དང་། ངག་དབེན་དང་། སེམས་དབེན་དང་། སྒྱུ་ལུས་དང་། འོད་གསལ་དང་། སྤྲོས་བཅས་དང་། སྤྲོས་མེད་དང་། ཤིན་ཏུ་སྤྲོས་མེད་ཀྱི་སྤྱོད་པ་སོགས་ཀྱི་བརྗོད་གཞི་རྣམས་ཀྱི་གསལ་བཤད་བྱས་པའི་སྐབས་ནང་པ་དང་ཕྱི་རོལ་པའི་གསང་སྔགས་པ་དང་ལུགས་གཞན་རྣམས་ཀྱི་འདོད་པ་རྣམས་ལ་ཡང་དག་པའི་དཔྱད་པ་བྱས་ཡོད།

## ABSTRACT OF ARTICLES

*Durgatiśodhanayamāntakastotram and Lokanāthasundarāṣṭaka* *1-4*

The *Durgatiśodhanayamāntakastotram* has been taken from the unpublished manuscript titled 'Yamārisaṁkṣiptapūjāvidhi', obtained from the Institute for Advanced Studies of World Religions, New York, and the stotra named Lokanāthasundarāṣṭaka has been taken from the unpublished manuscript titled 'Lokeśvaragāthāsaṁgraha', also obtained from New York.

*Introduction to Rare Texts* *5-12*

The present issue introduces the following texts:

1. *Bhagavatīpañcarakṣāstuti*
2. *Lokeśvaragāthāsaṁgraha*
3. *Samādhividhi*
4. *Yamārisaṁkṣiptapūjā*
5. *Cakramukhākhyānapūjāvidhi*

*Vāgviveka (Mantratattva)* *13-20*

In the last issue, a summary of the second section *Kāyaviveka (Devatātattva)* of Ācārya Āryadeva's *Caryāmelāpakapradīpa* was given. In this issue, a summary of the third section *Vāgviveka* of the same text has been presented.

*Compilation of Lost Bauddha Vacanas* *21-50*

In the past issues of *Dhiḥ*, the lost Bauddha Vacanas found in Tantric texts have been published. However, this could not be done on a regular basis due to the unavailability of such texts. In the present issue, the rare utterances from different texts that are to be found in Āryadeva's *Caryāmelāpakapradīpa* have been compiled and presented. *Caryāmelāpaka-pradīpa* was published by this Institute as the 22nd offering in the Rare Buddhist Texts series.

*Glossary of Buddhist Technical Terms* *51-74*

Under this column, compilations of technical terms from various Buddhist Tantric texts have been presented in previous editions of *Dhiḥ*. However, due to a paucity of material, it had not been possible to maintain the continuity of this section in every issue of *Dhiḥ* Recently, the Rare Buddhist Texts Research Project published the *Caryāmelāpakapradīpa*, Ācārya Āryadeva's text on the *ārya*-tradition of the *Guhyasamāja*. In the present issue, technical terminology culled from this work is being presented.

*Tathāgataguhyācintyasūtra : A Study* *75-82*

*Tathāgataguhyācintyasūtra* is a famous text of the *Ratnakūṭa* class. In Sanskrit manuscripts this is considered a 'vaipulya' sūtra. An incomplete manuscript of this was found, in which eleven chapters are mentioned, although the Tibetan translation of it contains twenty-five chapters. Actually the twenty-five chapters of the Tibetan text can be subsumed under the eleven chapters of the Sanskrit manuscript. In the present article, a comparative description of the two versions has been given.

*Sources of Rare Texts* *83-113*

Under this heading, in the 28th issue of *Dhiḥ*, information was presented on 92 important hand-written texts. In the present issue, information about another 91 hand-written texts is being given.

*Implicational Meanings of the Twilight Language of Tantric Ritual* *114-122*

As is well known, following the introduction of Tantra into Buddhism, Tantric Buddhists began to conceive of various deities. Over time, the Tantricists gave an independent form to each of these deities, composed mantras for their ritualistic worship, and assigned an assured place to ritual in Tantric practice. This is how the ritual practices of *Vajrayāna* developed in Buddhist Tantras. In the present article, the implicational meanings of the twilight language found in Tantric texts are discussed in brief.

*Buddhakapālatantra* is one of the seminal Tantras of the Annuttara Yogatantra. There are fourteen chapters in this Tantra related to the Yoginītantra. The chapters include descriptions of various elements of the different aspects of Mātṛtantra-Yoginītantra. However, because of the use of twilight language and implicational language, this Tantra is not easily accessible to ordinary scholars. The Sanskrit manuscript of the *Buddhakapālatantra* is also unavailable. Ācārya Abhayākaragupta had composed a commentary on this titled *Abhayapaddhati*, in which he offered detailed elucidation of all the various aspects of this Tantra. In the present article, an attempt has been made to present a synopsis of the fourteen chapters of *Abhayapaddhati*.



An evaluation of Ācārya Āryadeva's *Caryāmelāpakapradīpa*, which was published as the 22nd offering of the Rare Buddhist Texts Series, is being presented in this issue. In this detailed and profound review, a comparative study is done, in the context of both Buddhist and non-Buddhist tantric traditions, of topics expounded in *Caryāmelāpakapradīpa*, such as the form of elements, the order of their realisation, kāya, vāk, and cittaviveka, māyākāya, prabhāsvaratā, saprapañca, niṣprapañca, and atiniṣprapañcacaryā.

•